जद मूहताजी बोल्या— जा रे हीयाफूट ! इत्ती वेळा क्यू लगाई, आवत पाण उतावले क्यूं कह्यो नीं, माल बळग्यौ हुवैला।

जद जाट बोल्यौ— आप मोनैं कह्यौ हो नीं धीरे एकात अर्य करणी।

जद मूंहतौ बोल्यौ— लाय मैं धीरप न राखणी।

मूहतौजी चाकर सू लातर गयौ। पछै प्रधान इणनैं मूर्ख जाण लातर नै छोड दीयौ।

(२९५)

## फेर कुण रोवै ?

एक साहुकार, सो परणीज नै प्रदेश गयौ। बारै वर्स ताई कागद समाचार दीया नहीं। मा-बाप, भाई-स्त्री आदि चिता करै पिण समाचार आया नहीं।

जरै किणहि द्वेषी उणरै नांमै दूजौ साहुकार आऊखौ पूरौ कीयौ, सो उणनैं लिख दीयौ। सो यां रोवा-पीटौ माड्यौ। चूडौ फोड़ लाबी पैहर खूणै बैठी। दोय वर्स तांई खूणै बैठी रही, घणौ दुख भुगत्यौ। अबै पियर ले गया, खूंणौ छोडायौ।

पनरमै वर्स लाखा रुपइया ले घोडा, रथ, म्याना लेइ पाधरौ सासरै आयनै समाचार मेल्या। जरै सुसरौ, सासु, साळा, साळीया सर्व राजी हुआ। चूड़ौ-चूदडी आदि वेस ले गैंहणा कपड़ा ले बाई कनैं आया। कह्यौ— बाई ! थारा भाग्य मोटा, सो थारौ भरतार कमायनै कुशले खेम घरै आया। औ चूडौ-चूदड़ी गैंहणा पहिर।

जब आ बोली— हू तो न पहिरू।

मा-बाप बोल्या— ए अभागणी, क्यू न पैहरै ?

जब आ बोली— म्हारौ रोयौ-पीट्यौ यू ही परौ जाय। फेर मरै तो खूणै बैसणौ पडै, रोवणौ पडै। तिणसू आगलौ रोयौ-पीट्यौ यू ही जावै।

इणनैं घणी समझाई पिण मानी नहीं। ए समाचार साहुकार सुण्या। आपरै घरै आयनै दूजी परणीज्यौ।

(२९६)

## आप रहै सैंठौ, तो लोक रहै बैठौ

एक साहुकार बाप नैं बेटी सुमड घोडी लेई परगाम चाल्या, सो घोडी ऊपर बेटी चढ्यौ। बाप पगा चालै। आगै साहमा लोक मिल्या। त्या पूछ्यौ— ऊपर चढ्यौ ते कुण है ?

जद बाप बोल्यौ— म्हारौ बेटौ छै।

बेटा नैं पूछ्यौ— पाळी चालै सो कुण है ?

जद औ बोल्यौ— म्हारौ बाप छै।

जद लोक मिल्या ते बोल्या— जा रे हीयाफूट ! बाप डोकरौ तो पाळै चालै अनैं तूं मोट्यार माल घोडी चढ्यौ थकौ चालै। अबारूं ई इसौ अवनीत अजोग है सो बुढापै कांई चाकरी करसी ?

ए वचन बेटा नैं करडा लागा। जद बाप नैं ऊपर चाढ्यौ, पोतै पाळौ चालै। सो फेर लोक मिल्या, पूछ्यौ— घोडी ऊपर चढ्यौ ते कुण है ?

जद पुत्र बोल्यौ— म्हारौ पिता है।

जद लोक बोल्या— अरे जम डौसला, हीयाफूट ! डैण पोतै तो घोडी ऊपर चढ्यौ है अनैं बालक नैं पाळौ चलावै। था जिसौ ई कोई मूर्ख हुसी ? छोरौ लोही भरीजनै मरग्यौ है तो वस थारौ ई जासी।

जद दोई जणा विचार्‍यौ लोक तो आपां नैं निंदै घणा, सो दोनूं ई जणा ऊपर चढ्या। आगै जावतां फेर लोक मिल्या, ज्यां कह्यौ— थे कुण हो ?

जद ए बोल्या— महाजन हां।

जद लोकां कह्यौ— अरे घोडी भाडै की है कै घर की?

जद ए बोल्या— घोड़ी तो घर की छै।

जद लोक बोल्या— अरे पापी दुष्टी हित्यारा निरदेही सुभड़ घोड़ी ऊपर दोई जम बैठा। जाति तो महाजन पिण लक्षण कसाई रा।

जद बाप-बेटौ दोई पाळा चालै। घोडी खचाऊ लीधी। फेर आगै जावता लोक मिल्या। पूछ्यौ— थे कुण हो ? घोड़ी किणरी है ?

जद ए बोल्या— म्हांरी।

लोक बोल्या— जा रे हीयाफूट ! हींडोळा, घर घोडी नै पाळा चालौ ? था जिसा भोळा कुण होसी ?

ए वचन सुण्या सो दोहरा लागा। जद मारग छोडनै ऊजड पडीया, सो चोर मिलीया। सुभड घोडी अनैं धन-माल खोस लीयौ। लोकां री झूठी सीख मानैं तो ए फळ लागै।

*आप हुवै भोळौ, तो लोक हुवै दोळौ ।*
*आप रहै सैंठौ, तो लोक रहै बैठौ ।।*

(२९७)

## पाप रौ धूप

एक जाट नै जाटणी, जिणा रै बेटौ हुवौ। सो एक महिना रौ थया ओडा मैं घाल नै लेकर खेत गई। रूख रै हेठै मेलनै काम करवा लागी अनैं जाट खेत दोळी बाड करै, हाथ मैं जेई।

बालक रोवा लागौ। जद जाटणी जाट नैं कह्यौ– बालक नैं रोवतौ राख।

जद औ बालक कनैं आयौ। मन मैं जाण्यौ, सो बालक नैं रमाऊ तो रोवतौ रहि जासी। इम चितव जेई सू बालक नैं हलावै, सो जेई पेट मैं पैस गई सो मर गयौ।

जाटणी आयनै देखै तो बालक मूऔ। जद जाटणी बोली– रे पापी ! म्हारा बालक नैं मार्‍यौ।

जद जाट बोल्यौ– पापण ! मोनैं किसी ठीक, सो तू पाप रौ धूप जणै छै।

पुत्र मूऔ लोका जांण्यौ, जद फिट-फिट करवा लागा। जगत मैं भाड हुवौ।

(२९८)

## माथै धोती

एक जाट रै बेटौ मूर्ख। भैंस दोय-च्यार दिना मैं व्यावती जाणीनै तिणसूं घरै राखी, सो बेटौ भैंस नैं पाणी पावा ले जावै, पाछी ल्यावै।

इम करता इक दिन भैंस नैं पाणी पावा ले जावतां विचार्‍यौ– भैंस रै पाडी हुवै तो आछी। पाडी पिण माथै धोळौ टीकौ हुवै तो मनचाह्या मनोरथ फळै। इसी धारनै तळाव रा पाणी मैं ले गयौ। भैंस री पूछडी पकडनै आगै लीया जावै जद धोती खोलनै माथै वाधी।

जितरै भैंस व्याई। पाडी हुई। माथै धवळौ टीकौ देखनै राजी हुवौ। मोह अध थकौ पाडी नैं वाथ मैं घालनै ले चाल्यौ। लारै भैंस आवै। लोक मार्ग मैं मिलै, सो पूछै– काई है रे काई ?

जद औ कहै– म्हारी भैंस व्याई है।

जद लोक वोल्या– अरे छै काई रे ?

जद औ कहै– पाडी रे पाडी।

जद लोक कहै– रे माथे काई रे ?

जद औ कहै– टीकौ रे टीकौ।

लोक मिले जिणनैं योहिज जाब देवै। इम बाजार मैं आयौ। लोकां पूछ्यौ– जद योहिज जबाब दियौ। बाया वास मैं कातती थी, जठै आयौ। त्या पूछ्यौ जद औही जाब दीयौ। मा-बाप नैं पिण योहिज जाब दीयौ।

स्त्री आयनै मूहढा ऊपर दीधी। मूहर्ख, हीयाफूट, लजा रहित थारै माथै काई है ? जरै भागनै घर मैं धस्यौ।

(२९९)

## चावणौ तो म्हनैं पड़ै

एक साहुकार महा आळसू। पीस-पोय रोटी कर चूरमौ करनै स्त्री मूंहढा मैं कवौ देवै जद औ टैंहका करतौ गिटै।

स्त्री बोली– पीसू पोऊं मूंहढा मैं कवौ देवू, अबै टैंहका क्यू करौ ?

जद आळसू बोल्यौ– रांड ! चावणौ तो म्हनैं ही पडै छै।

(३००)

## तीज नै तेरस भेळी

एक ठोठ ब्राह्मण भण्यौ नहीं, सो कुळ गामड़ीया मैं रहै। पनरै वांस भेळा कर राख्या। सैहर मैं जायनै पूछ्यौ– आज कांई तिथि है ?

जद लोका कह्यौ– एकम है।

औ आपरै गाम आयनै एक वांसडी अळगी मेल्यी। लोक पूछै– आज काई तिथ ? जद वांस देखनै कहै– आज एकम है। इम बीज, तीज प्रमुख बतावै। एक दिन तीज कै दिन सैहर मैं ब्राह्मण नैं पूछनै तीन वास अळगा मेल्या। पछै औ तौ गाम बारै गयौ, लारै तेहनीं स्त्री बाहरौ देतां थका सगळा वास भेळा कर दीया।

एतलै उ ब्राह्मण गाम बारा सूं घर मैं आयौ एतलै किणहि मनुष्य आयनै पूछ्यौ– आज तिथ कांई है ?

जद वास सगळा भेळा पडीया देखनै बोल्यौ– आज तीज नै तेरस भेळी हुई।

जब उण पूछण वाळै जाण्यौ वडौ मूहर्ख है। तीज नै तेरस भेळी हुवै नहीं। तीज नैं बीज व्है अथवा तीज नैं चौथ भेळी हुवै पिण तीज नै तेरस भेळी व्है नहीं।

ए मूहर्ख ब्राह्मण री कथा।

□□□

# गुलाब कुंवर की कथा

एक राज्य का राजा नि.सतान था। जब रानी गर्भवती हुई तो राजा का निधन हो गया। रानी ने पुत्री को जन्म दिया। रानी की गोद तो हरी हुई परतु पुत्र के बिना राज्य सूना था। तब रानी ने अपनी पुत्री को ही पुत्र के रूप में रखा। उसने महोत्सव मनाकर बधाइया बार्टी और पुत्री का नाम गुलाब कुवर रखा।

गुलाब कुवर बचपन से ही पुरुष का वेश रखने लगी। जब वह सात-आठ वर्ष की हुई तो पढ-लिखकर निपुण हो गई। पुरुष का पहनावा और पगडी धारण किए हुए गुलाब कुंवर घुड़सवारी में भी पारगत हो गई।

एक दिन वह उलटी लगाम वाले घोडे पर सवार हो गई। ज्यों-ज्यों लगाम खींचती, त्यों-त्यों घोडा रुकने की बजाय तेज दौडता। इस प्रकार वह घोडा बियावान जगल में पहुच गया। सूर्यास्त होने पर जब घोड़े की लगाम ढीली छोड़ी तो वह रुक गया।

तब घोडे से नीचे उतरकर गुलाव कुंवर ने जगल के फल खाए। पथरना विछाकर वहीं एक पेड के नीचे पौढ़ गई। तभी उस पेड़ के पखेरु आपस में वतियाने लगे कि यदि हमारी बींट (विष्टा) गिरने पर कोई उसे एकत्र करे और उसे घिसकर किसी की आखों में डाले तो अधे आदमी को भी दिखाई देने लगेगा। पखेरुओं की यह बात सुनकर गुलाव कुवर उनकी बींटों को पल्लू में वाधकर आगे चल पडी।

आगे जाने पर एक दूसरा शहर आया। वहां का राजा अधा था। तव उसने वैद्य का रूप धारण किया। उसे देखकर किसी ने राजा के पास जाकर कहा— महाराज ! शहर में एक पुण्यवान वैद्य आया है।

तव राजा ने गुलाव कुवर को वुलवा कर उससे कहा— अरे वैद्य ! यदि तू मेरा अधापन मिटा दे तो आधा राज्य तुझे सौंपू, साथ ही मेरी कन्या का विवाह भी तेरे साथ कर दूगा।

तव उसने कहा— ठीक है महाराज !

पखेरुओं की वींटें घिसकर उसने राजा की दोनों आखों में उसका अजन डाला। पलक झपकते ही राजा की दोनों आखें खुल गई। इससे प्रसन्न होकर राजा ने वैद्य के साथ अपनी कन्या का विवाह करके उसे आधा राज्य सौंप दिया।

उमेश-मल मधाजेन/५७

अब गुलाब कुवर और राजा की कन्या महल में पहुची। राजकुमारी उसके सामने हाव-भाव करने लगी तो पुरुष वेश धारण किए हुए गुलाब कुंवर ने कहा– अभी तो मैंने सौगध ले रखी है। एक वर्ष बाद ही अपना मिलन हो सकता है।

अब वे दोनों सुखपूर्वक वहा रहने लगीं। वह घुडसवारी में समय व्यतीत करने लगी। उसे देखकर लोग बातें करने लगे कि राजा का जमाई तो स्त्री लगता है। राजा ने जब यह बात सुनी तो उसने इस बारे में अपनी पुत्री को पुछवाया परंतु पुत्री ने इस बात का कोई जवाब नहीं दिया।

तब राजा ने तय किया कि किसी प्रकार इस बात की परीक्षा तो करनी ही है। सुबह फाग खेलने के लिए सारे सरदार, मैं और गुलाब कुंवर स्नान करेंगे। सभी को पहनने के लिए तीन-तीन हाथ का अगोछा देंगे, तब असलियत का पता चल जाएगा। ऐसा विचारकर राजा अपने महल में जाकर सो गया। गुलाब कुवर भी अपने महल में जाकर सो गई।

रात्रि के अंतिम प्रहर में कुलदेवी ने प्रगट होकर पूछा– गुलाब कुंवर ! सो रही है या जाग रही है ?

तब गुलाब कुंवर बोली– हा, जाग रही हूं।

कुलदेवी ने कहा– राजा ने सुबह होने पर ऐसा करने का विचार किया है।

गुलाब कुवर ने पूछा– अब क्या करू ?

देवी ने कहा– घुडसवारी करने के बहाने जंगल में दूर चली जाना।

अब प्रभात होते ही वह घोडे पर सवार होकर जगल की तरफ चली गई। उजाड में ही सूर्यास्त होने पर वह पूर्व की भांति सो गई। वहां पर चकवा-चकवी दूर बैठे-बैठे आपस में बतिया रहे थे।

चकवी ने कहा– कह रे चकवा बात, ताकि कटे रात।

तब चकवा बोला– वटवृक्ष के नीचे पखेरुओं की जो बींटें पडी हैं, उन्हें घिसकर किसी कोढी के शरीर पर लेपन किया जाए तो उसका कोढ मिट जाएगा।

गुलाब कुंवर पूर्व की भांति उन बींटों को एकत्र कर दूसरे राज्य में पहुच गई। वहा उसने बींटों की औषधि से कई जनों का कोढ मिटा दिया। सयोगवश उस शहर का राजा भी कोढ़ी था। उसने भी उस वैद्य को बुलवाया। उसने बींट का लेपन कर राजा का कोढ भी मिटा दिया। तब उस राजा ने भी गुलाब कुवर को आधा राज्य देकर अपनी कन्या का उससे विवाह किया।

गुलाव कुवर ने पूर्व की भांति इस राजकन्या से भी सौगध की बात कही। अव लोग पहले की तरह खुसर-फुसर करने लगे। राजा ने यह समाचार सुनकर गुलाब कुवर की परख करने के लिए पलग पर तकिए लगाकर सिराहना ऊचा रखा। क्योंकि स्वभावत स्त्री सोते समय सिराहना ऊचा नहीं रखती।

कुलदेवी ने प्रकट होकर उसे फिर समझा दिया कि वह सिराहने की तरफ सोए। उसे सिराहने की तरफ सोया देखकर राजा की शका दूर हो गई। राजा ने उसे राजकुमार ही जाना। फिर भी पुख्ता परख करने के लिए लेखनों की गठरी भेजी।

तव देवी ने गुलाब कुंवर को कहा— लेखने निकालते रहो। अभ्यास करते रहने से लेखना निकालना भी आ जाएगा। देवी ने आगे कहा— अब तुम यहा मत रहो।

देवी के कहे अनुसार गुलाब कुवर सूर्योदय होने के साथ ही घोड़े पर सवार होकर आगे चल पडी। आगे एक शहर आया। गुलाब कुंवर उस शहर के तालाब की पाज पर जा बैठी। उसी दिन उस शहर के राजा का निधन हो गया। वह भी नि सतान था, अत उसके उत्तराधिकारी के चयन हेतु हथिनी का शृगार किया गया। वह हथिनी घूमती-घूमती उस तालाब की पाज पर पहुची। उसने गुलाब कुंवर के गले में वरमाला डाल दी। पुरुष वेश धारण किए हुए गुलाब कुवर के साथ उस राजा की राजकुमारी का विवाह भी कर दिया गया।

अब गुलाब कुवर ने उस राज्य का कार्यभार संभाल लिया। पूर्व की भांति उसने इस राजकुमारी को भी सौगंध की बात कही। एक दिन गुलाव कुवर घुडसवार होकर शिकार पर निकली। आगे जगल में उसे एक अन्य राज्य का राजकुमार मिला। वह राजकुमार वहुत बुद्धिमान था। उसे पता चल गया कि गुलाब कुवर पुरुष के वेश में राजकुमारी ही है। गुलाव कुंवर भी उस राजकुमार पर मोहासक्त हो गई। दोनों ने एकात में बातचीत कर उस वियाबान जंगल में ही विवाह कर लिया।

गुलाब कुवर उस राजकुमार के साथ अपने महल में आई। सत्य उद्घाटित करते हुए राजकुमारी को भी उसने वता दिया कि यह राजकुमार ही अपन दोनों का पति है। इस प्रकार गुलाव कुंवर ने पुरुष वेश में जिन जिन राजकुमारियों से विवाह रचाया था, उन सभी को इकट्ठा किया और अपनी नगरी में लौट आई। अपनी माता को सारे समाचार सुनाए। राजकुमार को राजगद्दी पर वैठाया। दो राजकुमारियों के माता-पिता ने साधुव्रत अगीकार किया। उनके पुत्र नहीं था, अत उन्होंने अपना राज्य भी उस राजकुमार को ही सौंप दिया।

अब वह राजकुमार चारों ही राज्यों का राज-सुख भोगने लगा। यों करते-करते कुछ समय व्यतीत हुआ तो वहां साधु-मुनिराज पधारे। उनकी वाणी और व्याख्यान सुनकर गुलाब कुंवरी इत्यादि चारों रानियों और राजा ने पुत्र को राज्यभार सौंपकर साधुव्रत अगीकार किया। सत्कर्म करते हुए पांचों ही मोक्ष को प्राप्त हुए। यह सारा गुलाब कुवरी का ही पुण्य-प्रताप था। गुलाब कुवरी पुण्यवान थी, अत वह जहां भी गई वहां उसके मनोवांछित कार्य सिद्ध हुए।

(२५२)

## धन्ने का भाग्य

एक सेठ के चार पुत्र थे। लाखों रुपयों का कारोबार था, लेकिन अचानक व्यापार में घाटा लग गया। माल से लदे जहाज डूब गए। नौकर चाकरों ने धन दबा लिया। हुंडिया बंद हो गईं। अब तो लोगों का कर्ज चुकाना ही बाकी बचा था। साहूकारे की साख मिट गई। कर्ज मिलना भी बंद हो गया।

बेबस साहूकार फेरी का धंधा करने लगा। गाव-गांव जाकर नमक, तेल और तबाखू बेचने लगा। उसके चारों पुत्र भी अब बड़े हो गए परतु उनके विवाह के लिए कोई संबध नहीं मिल रहा था।

एक बार वह साहूकार किसी गांव में गया। आगे रसोई करने वाली महिलाएं मिलीं। साहूकार ने उनसे कहा— मेरे पुत्रों का कहीं सबंध तो करवाओ। तब उन्हें साहूकार पर दया आई। उन्होंने साहूकार के तीन पुत्रों की अलग-अलग गाव में सगाई करवाई। सगाई करके साहूकार अपने शहर लौट आया। अब उसने शहर के तीन यशस्वी साहूकारों की दूकानों पर जाकर उनसे कहा— आप लोग एक-एक हजार रुपए उधार दे दीजिए ताकि मैं अपने् तीन पुत्रों का विवाह कर सकूं। परदेश जाकर मैं आपके रुपए ब्याज सहित लौटा दूंगा। तब उन तीनों साहूकारों को दया आई और उन्होंने एक-एक हजार रुपए दे दिए।

अब उस साहूकार-ने पुत्रवधुओं के लिए गहने बनवाकर तीनों पुत्रों का विवाह किया। घर में पुत्रवधुएं आईं। अब साहूकार के चौथा और सबसे छोटा पुत्र धन्ना ही कुंवारा था। घर में खाने वाले नौ जनें हो गए। तब साहूकार ने अपने तीनों विवाहित पुत्रों को कमाने के लिए परदेश भेज दिया। छोटे पुत्र धन्ने को पढ़ने के लिए भेजा।

धन्ना पढ़-लिखकर फारसी आदि कई भाषाओं का जानकार हो गया। तव धन्ने ने अपने पिता से कहा— पिताजी, आप अब बुजुर्ग हो गए हैं। गाव-गाव

घूमकर कमाने की आपकी उम्र नहीं रही। अब आप घर बैठकर आराम कीजिए और मुझे दो सौ रुपए दीजिए जिनसे मैं यहीं छोटी-मोटी दूकान कर लूंगा।

तब तीनों पुत्रवधुओं के थोडे-थोड़े गहने देकर दो सौ रुपए इकट्ठे किए और इन रुपयों से छोटी-सी दूकान कर ली। इससे घर का गुजारा चलने लगा।

उसी शहर में एक बहुत धनवान सेठ था परंतु उसके कोई पुत्र नहीं था। सेठानी का स्वर्गवास हो गया और सेठ बूढा हो गया। उसने मन में विचार किया कि मेरे मरने के बाद मेरा सारा धन रिश्ते-नाते वाले ही खाएगे, अत. कोई ऐसा उपाय किया जाए जिससे कि उनके हाथ एक कौड़ी भी न लगे। यह विचारकर उसने एक बढई को बुलवाया। साहूकार ने उस बढ़ई को कहा कि लकड़ी का एक ऐसा पलग बनाना है जिसके पागे और ईस-ऊपले अंदर से खोखले, परंतु मजबूत हों। वह बढई, साहूकार के कहे अनुसार पलंग बनाकर ले आया। अब सेठ ने हीरे-पन्ने और माणक-मोती आदि अपना सारा जवाहरात उस पलंग के पागों और ईस-ऊपलों में भर लिया। पलंग को जोड़कर वह उसी पर सोने लगा।

एक दिन वह सेठ बीमार पड़ गया। तब उसने अपने नाते-रिश्तेदारों से कहा कि मेरे मरने पर मुझे इस पलग सहित जला देना। अपने रिश्तेदारों को ऐसा समझाने के कुछ दिनों बाद उस सेठ ने आयुष्य पूर्ण किया तो नाते-रिश्तेदार उसे पलग सहित लेकर जलाने के लिए ले गए। जब वहां सेठ को पलंग सहित अग्नि के समर्पित किया जाने लगा तो साथ में गए हुए अन्य लोग उस सेठ के नाते-रिश्तेदारों की निदा करने लगे। वे कहने लगे कि इतने सम्मानित साहूकार को पलग सहित जलाते हुए तुम्हें शर्म आनी चाहिए।

तब उस सेठ के रिश्तेदारों ने लोगों को समझाया कि सेठजी की अंतिम इच्छा के अनुसार ही इन्हें पलग सहित जलाया जा रहा है। इन्होंने मरने से पहले कहा था कि यदि ऐसा नहीं किया गया तो तुम सभी मेरे गुनहगार होवोगे।

इस पर लोगों ने कहा कि शमशान तक पलंग सहित ले आए तो कोई बात नहीं, अब यह मेहतरों के काम आ जाएगा। तब इन्होंने पलंग एक तरफ रखकर सेठ की अंत्येष्टि कर दी और अपने घर लौट आए।

अब मेहतर उस पलंग को बेचने के लिए बाजार में लाए। जब वे धन्ना की दूकान के आगे आए तो धन्ना बोला– इस पलग का क्या लोगे ?

मेहतरों ने कहा– पाच रुपए।

तब उसने चार रुपए देकर वह पलग खरीद लिया। लोग इकट्ठे होकर

धन्ने को खरी-खोटी सुनाने लगे— अरे दरिद्र ! महाजन का पुत्र होकर मरे हुए का पलंग खरीद लिया और वह भी श्मशान-घाट का।

धन्ना बोला— जैसे इतने लोग श्मशान में गए, वैसे पलग भी श्मशान में गया।

तब वे बोले— लोगों ने तो स्नान कर लिया, जिससे वे शुद्ध हो गए।

धन्ने ने कहा— मैं भी पलंग को स्नान करवा दूगा, जिससे यह भी शुद्ध हो जाएगा। सुनो, हम तो निर्धन हैं भाइयो ! अत लखपति के पलग पर सोने का ऐश्वर्य भोगेंगे।

तब लोगों ने जाकर धन्ने के बाप से कहा— तेरे पुत्र ने ऐसा अनुचित कार्य किया। तब वृद्ध पिता ने आकर पुत्र को बहुत समझाया, परतु उसने पिता को वही जवाब दिया, जो अन्य लोगों को दिया था।

अब उस पलग को स्नान करवाकर पिता-पुत्र ने उसे दूकान में ले जाकर गिराया। गिरने से उसकी ढेबरी (नट) अलग हो गई और हीरे-पन्ने, माणक-मोती आदि जवाहरात का ढेर लग गया। तब दूकान का दरवाजा बद कर पिता-पुत्र बडे खुश हुए। रात्रि के समय धीरे-धीरे सारे जवाहरात घर ले गए।

एक हीरा बेचने से ही उन्हें उसके बहुत रुपए मिल गए। धन-सपन्न होने पर उसने लोगों से कहा— पुत्र परदेश गए हुए हैं, जिन्होंने धन-माल भेजा है। जब कर्जदाताओं ने अपने रुपए लौटाने के लिए कहा तो सेठ ने ब्याज सहित सभी का कर्ज चुका दिया। तीनों पुत्रवधुओं को भी पीहर से बुलवा लिया और उन्हें सोने-जड़ाव के गहने पहनाकर पीला कर दिया। भाभियां अपने देवर धन्ने के गुणगान करने लगीं। वे धन्ने को लालजी ! लालजी !! कहते थकती नहीं थीं। बडे घराने में उसका विवाह करवाया।

धन्ने ने कहा— पिताजी ! अब तीनों भाइयों को भी यहा बुलवा लीजिए।

तब पिता ने तीनों पुत्रों को समाचार भिजवाए कि अपने पास खूब धन माल हो गया है, अत समाचार मिलते ही घर जल्दी आना।

तीनों भाइयों ने जो दो-दो सौ रुपए कमा रखे थे उन्हें लेकर वे तीनों अपने शहर लौट रहे थे। शहर सिर्फ एक कोस रह गया था कि रात्रि हो गई। रात्रि में चोर मिले, जिन्होंने उनका धन और कपडे छीन लिए और उन्हें निर्वस्त्र छोडकर चले गए। तब उन्होंने एक राहगीर से कहा कि पास ही के शहर में हमारे पिता रहते हैं। तुम जाकर उन्हें कहना कि तुम्हारे पुत्र अमुक जगह बैठे हैं।

समाचार मिलने पर छोटा भाई धन्ना अपने तीनों भाइयों को लिवाने गया। उन्हें वस्त्राभूषण पहनाकर बडे मान-सम्मान के साथ घर ले आया।

अब चारों ही भाई भली भाति सासारिक सुखों का उपभोग करने लगे। घर में धन्ने का विशेष आदर-सम्मान था। उसे तीनों भाभिया और मा-बाप लालजी ! लालजी ! विशेषण से सबोधित करते थे। यह देखकर तीनों बडे भाई मन ही मन कुढने लगे। वे सोचने लगे कि घर में हमारा हुक्म तो चलता ही नहीं है। हमारे लिए जो वस्त्राभूषण करवाए उनकी तो खबर है कितु घर में धन-माल कितना है, इसकी हमें कोई खबर नहीं, अत धन्ने को मार डालना चाहिए। तीनों भाइयों ने मन में इस प्रकार का विचार किया।

एक दिन धन्ना अपनी सबसे बडी भाभी की गोद में आकर बैठ गया। तब भाभी उसके सर से जुए निकालते हुए बोली-- लालजी ! मेरी गोद में सोकर नींद ले लो। यों कहकर भाभी मन में विचार करने लगी कि देवरजी ने तो ऐसे गुण किए और ये (तीनों बडे भाई) पापी ! गुलाब के फूल जैसे छोटे भाई को मारना चाहते हैं। ऐसा विचार आते ही उसकी आंखों से आसू छलक पड़े। अश्रुओं की बूंदें धन्ने के ऊपर गिरीं। तब उसने अपनी भाभी की तरफ देखा। उसकी आर्द्र आखें देखकर धन्ने ने पूछा-- हे भाभी ! आप तो मेरी माता के स्थान पर हैं, आपको किस बात का दु ख है, सो कहो।

वह बोली-- लालजी ! आपके पुण्य-प्रताप से हमारे तो सभी बातों का आनन्द है।

उसने हठपूर्वक पूछा तो भाभी ने सारी बात विस्तार से बतलाई। उसने धन्ने को आगाह किया कि तुम्हारे भाई तुम्हें मारेंगे। इसी कारण से मेरा मन दुखी है।

तब वह बोला-- मुझे दस्त लग रही है, अत पानी का लोटा भरकर लाओ।

तब उसे पानी से भरा लोटा दे दिया। अब धन्ना पानी का लोटा लेकर निकल पड़ा। सारे सुख और धन-दौलत छोडकर वह दौडता जा रहा था। लोटे का पानी पी गया परतु प्यास बुझी नहीं। प्यास सताने पर वह एक स्थान पर बैठ गया। अब और आगे चलना उसके वश की बात नहीं थी। उसने कुछ देर विश्राम किया। पास ही एक खेत में किसान हल जोत रहा था। उसके पास जाकर धन्ने ने कहा-- मुझे प्यास लगी है, पानी पिलाओ।

किसान ने कहा-- वह सामने तलाई दिखाई दे रही है, तुम वहा जाकर पानी पी आओ। मैं तो अभी हल जोत रहा हू।

धन्ना बोला— तुम्हारा हल मैं जोत लूगा। तुम जाकर तलाई से पानी ले आओ, प्यास के मारे मैं तलाई तक जाने में असमर्थ हू।

तब किसान अपना हल धन्ने को सौंपकर स्वय पानी लाने गया। पीछे हल जोतते समय हल जमीन में अटक गया। धन्ने ने बहुत प्रयत्न किया परंतु हल आगे चला ही नहीं। किसान को पानी लेकर लौटते हुए देखकर धन्ने ने सोचा कि हल तो मैं जोत नहीं पाया, अत किसान नाराज होगा। यों सोचकर वह किसान के सामने गया। उसने पानी से प्यास बुझाई और लोटा भरकर वहा से आगे चल पडा।

पीछे किसान अपने हल के पास पहुंचा तो हल को जमीन में अटका हुआ देखा। उसने बैलों को हांकते हुए हल आगे चलाया। तब जमीन में से मोहरों का चरु निकला। मोहरें देखकर किसान धन्ने के पीछे दौडा और उसके पास पहुचकर बोला— भाईजी ! आपके भाग्य से मोहरों का चरु निकला है, अत. उसे आप लें।

तब धन्ना बोला— इसे तू अपने पास रख और मैं कहता हू वैसा कर। जिनधर्म अंगीकार कर, जिससे तेरे पास खूब धन-माल हो जाएगा। हल जोतना और खेती करना छोड़ ।

इस प्रकार उस किसान को जिन-धर्म का अनुयायी बनाकर धन्ना आगे चल पडा। किसान मोहरें लेकर अपने घर आ गया। अब वह लोगों के बीच वोहरा बन गया। धर्म-ध्यान करने से सुखी हो गया।

उधर धन्ना एक शहर में पहुचा। वहां वह एक तालाब की पाज पर सो रहा था। उसी समय उस शहर के राजा ने आयुष्य पूर्ण कर लिया, अत हथिनी का शृगार किया गया। प्रजा ने तय किया कि हथिनी जिसके गले में वर माला डालेगी, वही अपना नया राजा होगा। उसके साथ ही राजा की कन्या का विवाह भी कर देंगे।

अब वह हथिनी घूमती घूमती शहर के बाहर जाकर उस तालाब की पाज पर पहुंची। वहा सोए हुए धन्ने को उठाकर उसके गले में वरमाला डाली। लोगों ने बडे मान-सम्मान के साथ धन्ने को शहर में लाकर राज-सिंहासन पर बैठाया। राजकुमारी का विवाह भी उसी के साथ कर दिया। धन्ना न्याय और नीति-निपुणता के साथ राज्य का सचालन करने लगा। इससे उसकी ख्याति और कीर्त्ति देश-परदेश तक फैल गई।

अब धन्ना राज्य कर रहा था, अत उसने अपने लिए अलग महल का निर्माण शुरू करवाया।

उधर धन्ने के पिता सोच करने लगे। उन्होंने धन्ने को सभी जगह ढूढा परतु उसका कहीं अता-पता नहीं चला। एक बार धन्ने के घरवाले तो सोच में डूबे बैठे थे, तभी घर में चोर घुस आए। सारा धन-माल ले गए। साहूकार के घर पहले जैसी निर्धनता आ गई। पेट पालने के लिए पुत्रवधुओं के गहने तक बेच डाले। अब घर में खाने के लिए कुछ नहीं बचा। दु खी होकर परिवार के सभी नौ सदस्य मजदूरी हेतु परदेश जाने के लिए रवाना हुए।

रास्ते में लोग कबूतरों को जो दाना डालते, उन्हीं दानों को चुनकर ये राबडी बनाकर पीते और आगे चल पडते। चलते चलते एक शहर आया, जहा ये लोग मजदूरी पर लगे। इन्हें एक-एक टक्का मजदूरी मिलती थी परतु इतने से पेट नहीं भरता। जब इन्होंने दूसरे मजदूरों से सुना कि राजा धनसिह अपने शहर में नया महल बनवा रहा है और मजदूरी दो-दो टक्के देता है तो ये लोग उस शहर में गए। वहा उस निर्धन सेठ के तीनों पुत्र और उनकी पुत्रवधुएं मजदूरी पर लगे। पत्थर उठाकर लाने लगे। एक दिन पिता को भी दिहाडी पर साथ ले आए।

तब कोटवाल बोला— यह तो वृद्ध आदमी है, इससे पूरा काम होगा नहीं, अत इसे एक टक्का ही देंगे। इस प्रकार वाद-प्रतिवाद करने लगे।

उसी समय राजा महल देखने आया। अपने भाई-भाभियों और पिता को पहचानकर वह बोला— इस वृद्ध व्यक्ति को दो टक्के दिहाडी दो। फिर उसने वृद्ध से कहा— बाबा ! तुम इतना कष्ट क्यों उठा रहे हो ? मेरे महल की प्रोल में प्रहरी के रूप में बैठे रहना।

वृद्ध प्रसन्न होकर महल में चला गया। अब उसे स्नान करवाकर नए वस्त्राभूषण पहनाए। सिरख-पथरने सौंपकर उसे मंशा भोजन खिलाने लगे। वृद्ध अपने आपको महासुखी मानने लगा।

एक दिन राजा ने उस वृद्ध को बुलवाकर कहा— तुम्हारी पत्नी को कष्ट भोगने पड रहे होंगे, अत. उसे भी यहा बुलवा लो।

तब वृद्ध ने अपनी पत्नी को भी वहा बुलवा लिया। इन दोनों को राजा ने एक महल सौंप दिया। वृद्धा को भी वस्त्राभूषण पहनाकर मशा भोजन खिलाने लगे। वह भी सुखी हो गई। राजा ने कोटवाल से कहा— मजदूरी पर लगे हुए इन छह मनुष्यों को एक महीने तक दिहाडी मत देना।

अब राजा ने उस वृद्धा को बुलाकर कहा— तुम्हारे ये तीन ही बहुए हैं या चार ?

तब वह वृद्धा रोती हुई बोली— महाराज ! बहुए तो चार हैं परतु चौथी बहू बहुत सुकोमल है, सो उसे तो घर से बाहर नहीं निकालते। वह तो हम सभी को खाना बनाकर खिलाती है।

इस पर राजा ने कहा— उसे भी यहां बुलवा लो। वह मेरे यहा भी रसोई बना लेगी।

तब सास बहू को बुलाने गई। बहू बोली— मैं तो राजा की रसोई करने नहीं आऊगी। मुझे तो शील-धर्म का पालन करना है। वृद्धा ने लौटकर राजा को समाचार कहे। राजा ने कहा— तुम तो उसे किसी प्रकार यहा ले आओ।

वृद्धा अपनी बहू को जबर्दस्ती ले आई। उसने अपनी सास का कहना तो मान लिया परतु मन में मरने का निश्चय करके आई।

अब राजा ने अपनी रानी से कहा— हम तो आज इसके हाथ का बना हुआ खाना खाएगे।

रानी ने आकर उससे कहा— तुम हुजूर के लिए खाना बनाओ।

उसने खाना बनाया। राजा ने खाया। प्रसन्न होकर उसने रानी से कहा— आज छक्कर खाना खाया है। इसलिए तुम इसे भी अपने बराबर वस्त्राभूषण पहना दो।

रानी को बडा आश्चर्य हुआ परतु महाराज के हुक्म का अनादर कैसे करे, अत. वह उस वृद्धा की बहू को भी अपने बराबर वस्त्राभूषण पहनाने लगी। इस पर वह बोली— मैं तो ये आभूषण नहीं पहनूगी। भला, ऐसे कीमती गहने मेरे किस काम के ?

तब रानी ने इसे शीलवती समझकर राजा को समाचार कहलवाए— महाराज ! वह तो गहनें पहन ही नहीं रही है।

राजा ने अपनी रानी से पूछा— क्या तुम्हारे अंदर इतनी भी कला नहीं है कि उसे गहने पहनवा सको ? फिर तुम और क्या काम करोगी ?

रानी ने आकर कहा— तुम मेरा कहा मानकर ही यह गहने पहन लो।

तब वह बोली— हे महारानीजी ! राजाजी के मन में तो दुष्ट-परिणाम है और आप उनकी दलाली कर रही हो ? मैं तो राजा के प्रति कभी मन में वछा ही नहीं रखती। मेरे लिए तो पर-पुरुष भाई और पिता के समान है। मुझे मरना मजूर है परतु अपने शील को खंडित नहीं होने दूगी।

तब रानी ने उसे सती जानकर कहा— बहन, तुमने जब मरने का निश्चय कर ही लिया है तो मेरा कहा मानकर ही इन गहनों को पहन ले।

रानी के कहने पर उसने गहने पहन लिए। रानी ने जाकर सारे समाचार राजा से कहे, जिन्हें सुनकर राजा बहुत प्रसन्न हुआ। उसने मन में जान लिया कि है तो सती स्त्री, अत अब इससे ज्यादा दूरी क्यों रखू ?

अब राजा ने रानी से कहा– पानी के चरु गर्म करवाओ। मैं महल में स्नान करूगा। रसोई बनाने वाली को भेज देना, सो स्नान करते समय वह मेरी पीठ मलेगी।

रानी ने आकर कहा। तब वह बोली– अब मैं तो जीवित नहीं रहूगी।

रानी बोली– बहन ! मैं राजा को वचन दे चुकी हू, अत तुम्हें जाना तो पडेगा।

तब वह बोली– महारानीजी ! आपका दिमाग तो खराब नहीं हो गया है, आपको यह क्या उलटी सूझी है।

रानी ने कहा– तुम जाओ, जो होना है, वह होकर रहेगा।

अब वह राजा के पास पहुची। राजा ने कहा– मेरी पीठ पर हाथ फेरो।

उसने हाथ जोड़कर प्रार्थना की– महाराज ! मैं तो रसोई बनाने वाली हू। मेरे हाथ खुरदरे हैं और आप तो राजा हैं, अत· बडे सुकोमल हैं।

फिर वह बोली– मैं तो पर-पुरुष को स्पर्श भी नहीं करती। यदि आप मुझे ऐसा करने के लिए मजबूर करेंगे तो मैं अपनी जिह्वा खींचकर जान दे दूगी।

जब उसने राजा की पीठ पर मस्से और तिल जैसे निशान देखे तो मन में विचार किया कि मेरे पति की पीठ पर भी ऐसे ही चिह्न थे। अपने पति की याद आने पर उसकी आखों से आसू छलक पडे। अश्रुओं की बूंदें राजा की पीठ पर गिरीं। तब राजा ने उससे पूछा– तुम्हारी आखों में आसू क्यों आए ?

वह बोली– बस, यू ही आ गए।

राजा ने कहा– सच सच बतलाओ।

तब वह बोली– आपकी पीठ पर मस्से और तिल के जैसे निशान हैं वैसे मेरे पति की पीठ पर भी थे। ये निशान देखकर ही मेरी आखों में आसू आए हैं।

राजा ने कहा– तुम्हारा पति कहां है ?

तब उसने रोते हुए सारा वृत्तात सुनाया।

राजा ने उससे कहा– मैं ही तुम्हारा पति हू। पलग और जवाहरात आदि की सारी बातें बताते हुए उसने पूछा– अपने पास तो खूब धन-माल था। वह सारा कहा गया ?

तव उसने बताया– सभी परिजन आपकी चिता कर रहे थे। तभी घर में चोर घुस आए। सारा धन-माल चुराकर ले गए।

इस प्रकार उसने पीछे की सारी बात बतलाई। फिर राजा को अपना पति जानकर उसके चरण स्पर्श किए। राजा ने भी अपनी पत्नी को पूरा मान-सम्मान दिया और उसके साथ सुखपूर्वक रहने लगा। उसे पटरानी बना दिया। इससे पूर्व पटरानी कुढने लगी परतु उसका वश नहीं चला। वह दु खी हो गई। तब पटरानी ने राजा से कहा— पूर्व पटरानी को प्रसन्न करोगे तभी आपसे बोलूगी अन्यथा आप से बात भी नहीं करूगी। तब राजा ने अपनी पूर्व पटरानी को बुलाकर सारी बात बतलाई। सुनकर वह भी खुश हो गई।

उधर तीनों भाइयों, उनकी पुत्रवधुओं और मा-बाप ने जब यह सुना कि राजा ने धन्ने की बहू को अपनी रानी बनाकर रख लिया है तब उन्हें बडी चिता हुई। सारे परिजन इकट्ठे होकर राजा के पास पहुचे और हाथ जोडकर उससे प्रार्थना करने लगे— महाराज, आप ऐसा अन्याय करते हो ! हमारे भाई की बहू को रानी बनाकर महल में रख लिया ? हमें मजदूरी पर तो आपकी इच्छा हो तो रखिए परंतु हमारे घर के सदस्य को हमें सौंपिए।

तब राजा ने सारा वृत्तात कह सुनाया। सुनकर तीनों बड़े भाई, छोटे के पैरों में गिर पडे। तब राजा के रूप में धन्ने ने अपने भाइयों को कहा— तुमने तो मुझे मारने की ठान रखी थी, अत अब मेरे साथ तो तुम्हें रखूंगा नहीं।

अपने भाइयों को दस-दस हजार का पट्टा देकर अलग भेजते हुए धन्ने ने उनसे कहा— अब तुम्हें मेरी सेवा-चाकरी में वापस आने की जरूरत नहीं है।

काफी समय बीतने पर साधुओं का आगमन हुआ। तब राजा-रानी ने अपने पुत्र को राज्य का कार्यभार सौंपकर साधुओं से दीक्षा ली और सत्कर्म करते हुए देवलोक में गमन कर गए।

(२५३)

## दो बहिनों की कथा

दिल्ली जैसे शहर में एक बादशाह था। उसके चार शाहजादे थे। चारों पढे-लिखे। बडे होने पर बादशाह ने उनसे पूछा— अब क्यों न तुम्हारा विवाह कर दिया जाए ?

तब वे बोले— हम तो ऐसे विवाह नहीं करेंगे। हम हमारी इच्छा से तीर चलाएगे और वह तीर जिसकी हवेली में जाकर गिरेगा, उसकी कन्या से विवाह करेंगे।

बादशाह ने अपने बडे बेटे से कहा– ठीक है, तुम तीर चलाओ।

तब उसने तीर चलाया जो एक काजी के घर में जाकर गिरा। तब हलकारों ने आकर बादशाह से कहा– हुजूर, तीर तो एक काजी के घर में गिरा है।

तब बादशाह ने हुक्म दिया– काजी को बुलवाओ।

काजी हाजिर हुआ। उसने हाथ जोडकर बादशाह से पूछा– हुजूर ने कैसे याद किया ?

बादशाह बोला– तुम्हारी कोई लडकी कुआरी है ?

काजी ने कहा– है, हुजूर !

तब बादशाह ने कहा– उसका विवाह मेरे सबसे बडे शाहजादे के साथ करो।

यह सुनकर काजी बडा खुश हुआ। उसने बड़े ठाट-बाट के साथ अपनी कन्या का विवाह शाहजादे के साथ कर दिया।

अब बादशाह ने अपने दूसरे शाहजादे को बुलाकर पूछा। तब उसने भी उसी प्रकार तीर चलाया, जो वजीर के घर में जाकर गिरा। तब वजीर ने भी अपनी कन्या का विवाह पूर्व की भांति बादशाह के उस शाहजादे के साथ कर दिया।

तीसरे शाहजादे ने भी तीर चलाया तो वह एक पठान के घर में जाकर गिरा। पूर्व की भांति उस शाहजादे का विवाह भी पठान की पुत्री से कर दिया गया।

चौथा शाहजादा बादशाह का लाडला था। बादशाह उसे ही अपना सिहासन सौंपना चाहता था परतु बडे बेटों के रहते उसका वश नहीं चल रहा था। बादशाह इसके लिए उपाय ढूढने लगा। उसनें चौथे शाहजादे से भी तीर चलाने के लिए कहा। उस शाहजादे ने जो तीर चलाया वह एक बाग में जाकर गिरा। चौथे शाहजादे एव हलकारों ने बाग में खोजबीन की परतु उन्हें वहा कुछ नहीं मिला। बाग को खाली देखकर वे लौटने लगे।

वहा विद्याधर की दो पुत्रियां थीं, जिनमें परस्पर अत्यत प्रेम था। बडी बहिन तो आयुष्य पूर्ण कर देवागना हो गई थी परतु छोटी बहिन अपनी बडी बहिन के मृत्युशोक में रोती हुई विलाप कर रही थी। पिता उसका विवाह भी करना चाहता था परतु वह विवाह करने को तैयार नहीं थी। तब बड़ी बहिन देवी के रूप में प्रगट हुई। छोटी ने बडी बहिन के पैर पकड़ लिए। बोली– मैं तो तुम्हारे साथ ही रहूगी। तब बडी बहिन उसे अपने साथ लेकर चलने लगी। उसने छोटी बहिन से कहा– तुम इस बाग में बैठ जाओ। मैं तुम्हारी देखभाल करूगी। इस प्रकार उसे धैर्य धारण करवाया।

शाहजादे को वापस जाते हुए देखकर बडी बहिन बोली– तुम्हारी स्त्री तो यहा है, तुम क्यों जा रहे हो ?

उस देवी के वचन सुनकर उसने अपने नौकरों से पुन बाग में खोजबीन करवाई, चूंकि देवी ने छोटी बहिन को अदृश्य कर रखा था, अत वह दिखाई नहीं दी। तब शाहजादे ने कहा– जो भी कोई अदृश्य है वह सामने आए !

तब बड़ी बहिन ने विचार किया कि अब इसका विवाह कर देना चाहिए। तब उसने प्रकट होकर अपनी बहिन को समझाया कि तुम इससे विवाह कर लो।

इस पर छोटी बहिन ने कहा– तुम मेरा विवाह तो कर रही हो, किंतु मेरी एक शर्त है कि मैं जब भी तुम्हें याद करू तब तुम आ जाना।

देवी ने कहा– ठीक है।

छोटी बहिन ने पुन पूछा कि तुम अधिकाशत कहा रहती हो ?

तब उसने कहा– अमुक दिशा में साठ कोस का निर्जन क्षेत्र है। वहा एक मंदिर बना हुआ है। उस मंदिर के पास एक बावडी है, उस स्थान पर मेरा निवास है।

तब छोटी बहिन ने कहा– जब तक मेरा मन लगा रहेगा तब तक मैं वहा रहूंगी। बाद में तुम्हारे पास आ जाऊगी।

इस प्रकार बात पक्की करके उसने अपनी छोटी बहिन का विवाह उस शाहजादे के साथ धूमधाम से सपन्न करवाया और फिर अपने स्थान को लौट गई। अब शाहजादा अपनी स्त्री को लेकर महल में आया। सांसारिक सुखों का उपभोग करने लगा। काफी समय व्यतीत होने पर उस शाहजादे के तीनों बडे भाइयों ने एकराय होकर विमर्श किया कि बादशाह का अनुराग छोटे शाहजादे पर अधिक है, अत किसी प्रकार इस अनुराग को मिटाना है।

बडे भाई ने कहा– बादशाह को सभी भाई अलग अलग बुलवाकर भोजन करवाओ। सबसे छोटे शाहजादे की स्त्री तो जगली है, अत उसमें भोजन बनाने का सऊर कहा है ? भोजन बना भी देगी तो खिलाने का सऊर नहीं होगा। इससे बादशाह का अनुराग छोटे शाहजादे के प्रति स्वत समाप्त हो जाएगा।

ऐसा विचारकर तीनों बड़े शाहजादे बादशाह के पास गए और उससे प्रतिदिन एक शाहजादे के घर भोजन करने का अनुरोध किया। बादशाह ने यह निमंत्रण स्वीकार कर लिया। उसने तीनों शाहजादों के घर क्रमानुसार भोजन किया। इन तीनों पुत्रवधुओं के पाक-कौशल और सेवाभक्ति से बादशाह बडा प्रसन्न हुआ।

अब सबसे छोटे शाहजादे के घर भोजन की बारी आई। शाहजादा दुश्चिता में पड गया। उसे दुश्चिता में देखकर स्त्री बोली— तुम किस दुश्चिता में बैठे हो ?

तब उसने सारी बात विस्तारपूर्वक बतलाई। इस पर स्त्री ने कहा— सारी चिता छोडो और बादशाह को जाकर कहो कि भोजन करने के लिए बाग में पधारें।

स्त्री ने बाग में पहुचकर अपनी बडी बहिन को याद किया। बडी बहिन प्रकट होकर बोली— मुझे क्यों बुलवाया ?

तब छोटी बहिन ने सारी बात विस्तार से समझाई।

देवी (बडी बहिन) ने कहा— ठीक है।

अब बडी बहिन ने बाग को हरा-भरा और रमणीय बना दिया। समूचे वातावरण को सुगंधित कर दिया। मलयाचल जैसी शीतल हवाए चलने लगीं। विविध प्रकार के व्यजन तैयार कर बडी बहिन ने पूरे शहर के लोगों को भोजन करवाया। बादशाह को बुलाकर उसे भी भलीभांति भोजन करवाया। भोजन करने के पश्चात बादशाह और शहर के लोग उसका गुणगान करने लगे कि ऐसा भोजन तो इससे पहले कभी नहीं किया।

अब तीनों भाई विचार करने लगे कि हमारा यह उपाय तो निष्फल गया। तब दूसरा भाई बोला— अब जैसा मैं कहता हू वैसा करो। चारों की स्त्रियों को सास के चरण-स्पर्श करवाओ। अपनी तीनों की स्त्रिया तो चरण-स्पर्श करना जानती है और वह जगल की स्त्री चरण-स्पर्श करना नहीं जानती। इससे छोटे भाई के प्रति अनुराग का भाव अपने आप उतर जाएगा।

यह तय होने पर तीनों भाइयों की स्त्रियों ने सास के क्रमश चरण-स्पर्श किए। जब छोटे शाहजादे की स्त्री की बारी आई तो शाहजादा फिर दुश्चिता में पड गया। उसकी स्त्री ने पूर्व की भाति उससे पूछा। तब शाहजादे ने पूरी बात विस्तार से बतलाई।

स्त्री ने अपनी बडी बहिन को याद किया। उसके प्रकट होने पर छोटी बहिन अपनी सास के लिए कीमती वस्त्राभूषण लेकर रात्रि में उसके चरण-स्पर्श करने हेतु निकली, जिससे चारों तरफ प्रकाश फैल गया। प्रभापूर्ण शरीर पर वस्त्राभूषण का शृगार करने से वातावरण प्रकाशमान हो उठा। यह प्रकाश वहा तक फैल गया जहा बादशाह का दरबार लगा हुआ था। उस उजास की ओर आश्चर्य से देखते हुए बादशाह ने पूछा— यह कौन है ?

दरबार में उपस्थित लोगों ने बादशाह को बताया कि यह आपकी जगल वाली पुत्रवधू है। यह तो अपनी सास के चरण-स्पर्श करने जा रही है। यह बात

सुनकर बादशाह बहुत खुश हुआ। पुत्रवधू ने जाकर सास के चरण-स्पर्श किए। इसके बाद जब उसने भेंट स्वरूप कीमती वस्तुए सास के सम्मुख रखीं तो सास भी बहुत खुश हुई। पुत्रवधू पुन अपने महल में लौट आई।

एक बार किसी बात को लेकर पति-पत्नी में बोलचाल हो गई। तब वह गुस्सा होकर अपनी बडी बहिन के पास चली गई। सारी बात विस्तारपूर्वक बतलाते हुए कहा– अब मैं तो कभी ससुराल नहीं जाऊगी।

बड़ी बहिन बोली– कोई बात नहीं, यहीं रहो।

उधर शाहजादा उदास हो गया। उसने जाकर बादशाह से कहा– मैं तो उसके पीछे जाऊंगा।

तब बादशाह ने बहुत-से घुडसवार और धन-माल देकर शाहजादे को विदा किया। शाहजादा दूसरे शहर में पहुचा और वहां एक सेठ की हवेली में रहने लगा। उसने सेठ से पूछा– क्या साठ कोस के किसी बियाबान में कोई देवस्थान और बावड़ी है ?

सेठ ने कहा– हां, है।

स्थान का ठीक से पता लगाने के लिए हलकारे और कासिद भेजे गए। तब एक कासिद ने आकर कहा– मैं वह स्थान देख तो आया हू परतु जगह बडी विषम है।

अब शाहजादा उस कासिद को साथ लेकर चला। बावडी के खडहर में छुपकर बैठ गया। उसकी स्त्री स्नान करने आई। वस्त्र उतारकर वह बावडी में स्नान करने लगी। पश्चात जब उसने अपने वस्त्र संभाले तो उसे वे दिखाई नहीं दिए।

स्त्री बोली– मेरे वस्त्र किसने लिए हैं ?

वह बोला– मैंने लिए हैं।

अब स्त्री से साथ चलने का वचन लेकर शाहजादे ने उसके वस्त्र लौटा दिए। तब स्त्री ने अपनी बडी बहिन को आपबीती सुनाई।

देवी बोली– स्त्री को तो अपने ससुराल में रहना ही शोभा देता है, अत तुम चली जाओ।

अपनी साली को देवी के रूप में देखकर, बहनोई बोला– मुझे देवी के दर्शन हुए हैं, अब आप क्या दोगी ?

तब देवी ने उसे एक वीणा दी और कहा कि जब तुम यह वीणा बजाओगे तो देविया प्रकट होकर नाटक करेंगी।

शाहजादा की स्त्री बोली— यदि मैं तुम्हारे साथ चलूंगी तो कोई मेरे रूप पर मोहित होकर मुझे प्राप्त करने के लिए आपको मार डालेगा। इसलिए मैं पहले ही महल में जाकर बैठ जाती हू।

• वह बोला— हा, यह ठीक रहेगा।

अब वह तो विद्या के बल से सीधे महल में पहुच गई। शाहजादा वहा से रवाना हुआ। चलते चलते सूर्यास्त हो गया। थके हारे को भूख और प्यास सताने लगी। एक योगी के आश्रम में प्रकाश दिखाई देने पर वह वहा पहुचा।

तब योगी बोला— अरे मूर्ख ! तू ने मेरे ध्यान में विघ्न डाला है, अत यहा से चला जा।

तब वह बोला— रसोई बनाने के लिए थोडी अग्नि चाहिए, वह लेकर चला जाऊंगा।

अब अग्नि ले जाकर आश्रम से कुछ दूर जाकर उसने खाना बनाया। खाना खाकर पानी पीया और वीणा बजाने लगा। तब देविया प्रकट हुईं और उन्होंने वहा नाटक किया। यह देखकर उस आश्रम के योगी को बड़ा आश्चर्य हुआ। उसे लगा कि यह वीणा-वादक तो महा गुणवान है। इसकी वीणा भी करामाती लगती है।

अब योगी ने आकर उससे वह वीणा मागी।

तब वह बोला— बदले में तुम मुझे क्या दोगे ?

योगी ने कहा— मैं तुम्हें घोटा दूगा।

उसने पूछा— इस घोटे में क्या गुण है ?

योगी ने बताया— यह घोटा जिस किसी के भी पीछे रखोगे वह अचेत हो जाएगा और घोटा पुन तुम्हारे हाथ में आ जाएगा। इस पर तुम्हारे अलावा किसी का जोर नहीं चलेगा।

यह जानकर उसने वीणा के बदले घोटा ले लिया। अब उसने घोटे को आदेश दिया कि जाओ, उस योगी को अचेत करके वीणा वापस ले आओ !

अब घोटे ने जाकर उस योगी को ही अचेत कर दिया और वीणा वापस लाकर शाहजादे को दे दी। वीणा और घोटा लेकर शाहजादा आगे चल पडा। आगे जाने पर जब वह थक गया तो उसने फिर वीणा बजाई। वहा एक दूसरा योगी रहता था। वीणा-वादन से प्रभावित होकर वह भी शाहजादे के पास आया और उससे वह चमत्कारी वीणा मागी।

तब शाहजादे ने उससे भी पूछा— वीणा के बदले में तुम मुझे क्या दोगे ?

योगी ने कहा— मैं तुम्हें मशापूर्ण विद्या दूगा।

तब उसने योगी को वीणा देकर उससे मशापूर्ण विद्या प्राप्त कर ली। अब पूर्व की भांति घोटे को निर्देश दिया। तब घोटे ने जाकर उस योगी को भी अचेत कर दिया और वीणा वापस ले आया। इसी प्रकार उसने तीसरे योगी से उडनखटोले की विद्या प्राप्त कर ली।

अब सेठ की दूकान जाकर उसने अपना हिसाब-किताब पूरा किया और अपने नगर में लौट आया। उसके पिता आयुष्य पूर्ण कर गए थे, अत राज सिहासन पर बडा भाई बैठा था।

अब महल के अदर जाकर वह अपनी स्त्री से मिला और उससे परामर्श कर दूसरे दिन बडे भाई को कहा— राज सिहासन मुझे सौंप दो, अब सारा राज-काज मैं सभालूगा।

बडा भाई नहीं माना। तब उसने घोटे को तैयार किया। घोटे को देखकर बडा भाई डर गया और उसने अपना राज सिहासन छोटे भाई को सौंप दिया।

छोटा शाहजादा बादशाह बन गया। तब उसने अपने तीनों बडे भाइयों को अलग-अलग राज्य सौंप दिए। स्वय सुखपूर्वक बादशाह की पदवी भोगने लगा। यह उसके द्वारा पिछले जन्म में किए गए पुण्य कर्मों का प्रभाव था, अत उस पर अन्य किसी का जोर चलता नहीं।

(२५४)

## चुप तो स्वादिष्ट है

थली (मरुप्रदेश) के एक निर्धन आदमी ने अपनी बेटी का विवाह मेवाड क्षेत्र के किसी गांव में किया। एक बार वह आदमी अपनी बेटी से मिलने गया। बेटी ने खाने में लपसी बनाई। अदर कच्चे नारियल की बडी चिटकिया डालीं और चिटकियों का ही रायता बनाया। उसे लपसी और रायता परोसा।

अब बेटी के देवर और जेठ पास बैठकर समधी को खाना खिलाने लगे। तब वह लपसी खाने लगा और रायते के सबडके लेते हुए कहने लगा— बेटी ! तुमने राबडीया तो गाढे दूध में बनाया है परतु इसके अदर ये कठोर फल किस ऋतु के डाले हैं।

तव वह बोली— पिताजी, चुप रहो चुप !

वह बोला- बेटा, चुप बडी स्वादिष्ट है।

खाना खाने के बाद वह बाजार में घूमने निकला। आगे दो साझेदार अपने माल के बटवारे को लेकर परस्पर व्यर्थ ही झगडने लगे।

लोग बोले-- ये थली के साहजी परदेशी हैं और गहरे कुअे से निकलने वाले जल को पीने वाले हैं, अत इन्हीं से निर्णय कराओ।

जब दोनों साझेदारों ने अपना अपना पक्ष रखा तो उसे खाने वाली 'चुप' की याद आ गई और वह बोला-- मैंने तो जैसी 'चुप' देखी है उससे बढिया कुछ नहीं है।

तब लोग बोले-- साहजी ने तो अच्छा न्याय किया है। अब तुम दोनों चुप रहो। व्यर्थ में क्यों झगडा करते हो ?

इस प्रकार उन दोनों का झगडा समाप्त हो गया। ऐसे भोले साहजी थे परंतु पुण्य के प्रभाव से बात अनुकूल बन गई।

(२५५)

## अढ़ाई छैल

किसी बडे शहर में एक बनिये का बेटा रहता था। उसका नाम अढ़ाई छैल था। उसके मा-बाप चल बसे। अब वह अकेला रह गया। अब उसके पास न तो हवेली थी और ना ही दूकान। कपड़ों की दलाली कर नित्य छ पैसे कमाता था। इनमें से एक टक्का तो खुद पर खर्च करता और एक टक्के की रेवड़िया खरीदकर बच्चो को बाट देता था। एक टक्का कपडे के रखरखाव और अन्य खर्च में लगाता।

इस प्रकार वह दिन काट रहा था। फिर भी उसे किसी बात का विचार नहीं था बल्कि प्रसन्नतापूर्वक रहता था।

अब वह बडा हुआ। कपडे की दलाली में उसे बहुत फायदा होने लगा। अब वह ६ पैसे की बजाय प्रतिदिन ६ रुपए कमाने लगा। इनमें से एक रुपये में तो घोडा किराए पर लेता, एक-एक रुपए में वस्त्र और आभूषण किराए पर लेता। एक रुपया खाने-पीने में खर्च हो जाता। एक रुपए की मिठाई खरीदकर बच्चों को बाट देता और एक रुपया बचाकर उसे गल्ले में डाल देता। इस प्रकार वह ठाट-बाट से रहता।

शाम के समय वह स्नान करके नए कपड़े, कडा, कठी, मोती और अन्य आभूषण पहनता और घोडे पर सवार होकर बाजार में आता। तब उसे बडे-बडे सेठ-साहूकार उठकर सलाम करते। उसके पीछे पीछे लडके घूमते, जिन्हें लोगों ने पूछा कि यह कौन है ?

लड़के बोले— यह अढाई छैल है।

तब लोगों ने जान लिया कि यह कोई विशिष्ट पुरुष है।

एक दिन उस शहर में एक लखी बनजारा आया। उसने वहा के सेठ-साहूकारों से पूछा— क्या इस शहर में कोई ऐसा प्रबल-पुरुष है जो मेरी बालद को कर-मुक्त करवा सके। मैं उसे नजराना भेंट करूंगा।

तब उन लोगों ने कहा— ऐसा तो इस शहर में एक ही शख्स है और वह है अढाई छैल।

बनजारा बोला— मुझे उसकी हवेली का ठिकाना बताओ।

लोगों ने उससे कहा— अभी थोड़ी देर बाद वह बाजार में ही आएगा। तब तक आप यहीं बैठिए।

बनजारा उसकी राह देखता रहा। कुछ देर बाद घोडे पर सवार अढाई छैल आता दिखाई दिया। तब लखी बनजारे ने उठकर उसे मुजरा किया। फिर हाथ जोडकर उसे सवा लाख रुपए का काच भेंट स्वरूप प्रदान किया। अढाई छैल ने यह भेंट स्वीकार कर ली।

अब अढ़ाई छैल ने राजा के नाम एक पत्र लिखा। उसमें उसने लिखा— अढाई छैल की तरफ से राम-राम ! मेरा लखी बनजारा आपके देश में आ रहा है। इससे किसी प्रकार का कर वसूल न किया जाए।

अढ़ाई छैल ने यह पत्र उस बनजारे के हाथ में थमाते हुए कहा— इस पत्र को पश्चिम देश के राजा को दे देना।

उसने सवा लाख रुपए का वह काच भी लखी बनजारे को वापस देते हुए कहा कि यह उस राजा की रानी को भेंट कर देना।

अब लखी बनजारा पश्चिम के देश में पहुंच गया। उसने वहां के राजा को अढ़ाई छैल का पत्र और रानी को सवा लाख रुपए का काच सौंपा।

तब राजा-रानी ने उस बनजारे से पूछा— अढाई छैल कैसा क्या है ?

बनजारा बोला— वह तो किसी राजकुमार से भी ज्यादा सुंदर और बहुत पुण्यवान है।

तब राजा-रानी ने विचार किया कि अपनी राजकुमारी विवाह-योग्य है, अत इसका विवाह अढाई छैल से ही करें। ऐसा विचार कर उन्होंने उस बनजारे से कहा कि यदि तुम अढाई छैल को यहा लिवा लाओ तो तुम्हें मुंह मागे दाम देंगे। उन्होंने बनजारे का कर भी माफ कर दिया।

अब बनजारे ने राजा से अपने देश जाने की आज्ञा मागी। तब राजा ने चार तो पानीपथे घोडे, दो हाथी, दो म्यानें, दो पालकिया ढाई छैल को देने के लिए बनजारे को सौंपीं और उससे कहा— यह भेंट अढाई छैल को दे देना और उसे किसी भी उपाय से यहा भेज देना।

लखी बनजारा वापस आया। पश्चिमी देश के राजा ने जो हाथी-घोडे और अन्य वस्तुए दी थीं वे सारी उसने अढाई छैल को सुपुर्द कर दी। तब अढाई छैल ने उससे पूछा— अब तुम कहा जाओगे ?

बनजारा बोला— मैं तो अब पूर्वी देश में जाऊंगा।

तब अढाई छैल ने पश्चिमी देश के राजा द्वारा भेंट स्वरूप प्राप्त हाथी-घोडे और अन्य वस्तुए देकर बनजारे को कहा— ये सारी भेंट पूर्वी देश के राजा को दे देना।

लखी बनजारे ने पूर्वी देश में पहुचकर वहा के राजा को वे हाथी-घोडे और वस्तुए सौंपते हुए कहा कि ये सारी भेंट अढाई छैल ने आपकी सेवा में भिजवाई है।

तब राजा ने अढ़ाई छैल के संबंध में पूछा कि वह कैसा है ?

बनजारे ने बताया— वह तो अति सुदर है।

तब राजा ने रानी को कहा। रानी बोली— अपनी राजकुमारी बडी हो गई है, सो उसका विवाह अढाई छैल के साथ करना है। पूर्व की भांति उस राजा ने भी हाथी-घोडे, पालकिया और म्यानें अढ़ाई छैल को भेंट स्वरूप देने के लिए बनजारे को सौंपे।

इसी प्रकार उत्तरी और दक्षिणी देश के राजाओं ने भी अपनी राजकुमारी का विवाह अढाई छैल के साथ ही करने का निश्चय किया।

अब लखी बनजारे ने अढाई छैल को कहा— चारों देशों की राजकुमारियों के साथ विवाह करो।

तब अढाई छैल ने लखी बनजारे को अपनी सारी हकीकत कह सुनाई। तब बनजारा बोला— तुम चिंता मत करो, धन-दौलत मेरे पास बहुत है।

अब उस बनजारे ने प्रभूत मात्रा में बालद का सामान बेचकर हाथी-घोड़े खरीदे। उन्हें सजाकर अढाई छैल की बारात ले चला।

अढाई छैल ने चारों राज्यों की राजकुमारियों से विवाह किया। दहेज में खूब सारा धन-माल लेकर अपने शहर लौटा। बादशाह को नजराना भेंट किया। इसका कलाचातुर्य देखकर बादशाह बहुत खुश हुआ। अढाई छैल को रहने के लिए

स्थान बतला दिया। अब वह चारों स्त्रियों सहित सासारिक सुख भोगने लगा। सूर्य कब उदय और अस्त होता, इसकी सुध ही नहीं रहती। ऐसे सुखसागर में वह तैरने लगा।

काफी समय व्यतीत होने पर उस शहर में साधु और मुनीश्वर पधारे। तब अढाई छैल उनकी वदना करने गया। साधुओं की वाणी सुनकर उसे वैराग्य उत्पन्न हुआ। अपनी चारों स्त्रियों सहित दीक्षा अगीकार कर सत्कर्म करता हुआ देवलोक गमन कर गया।

(२५६)

## केवन्ना की कथा

जबू द्वीप के भरत क्षेत्र में शालि नामक ग्राम था। उस गाव में एक बुढिया रहती थी। वह अत्यंत गरीब थी। उसके पुत्र का नाम धनपाल था। वह दूसरों का कार्य करके जीवन-यापन करता।

एक दिन दूसरे बच्चों को घर-घर खीर खाते देखकर उसकी भी खीर खाने की इच्छा हुई। तब उसने घर आकर अपनी माता से खीर मागी। बेचारी बुढिया के पास खीर बनाने के लिए कोई सामग्री नहीं थी। तब वह दु खी होकर रोने लगी। उसका रुदन सुनकर पड़ोस की चार स्त्रियां उसके घर आई। बुढिया को रोती देखकर उन्हें उस पर दया आ गई। अब उन चारों स्त्रियों ने अपने अपने घर से बुढिया को खीर बनाने के लिए क्रमश· दूध, चावल, घी और चीनी लाकर दी। बुढिया बडी खुश हुई। उसने खीर बनाकर अपने पुत्र को परोसी और खुद किसी काम से बाहर चली गई।

उसी समय मास खमण (एक माहा का उपवास) के पारणे की गोचरी के लिए एक मुनिराज आ गए। उन्हें देखकर यह बालक खीर के साथ घी-चीनी लेकर यह विचार करने लगा कि मुनिराज को खीर का तीसरा हिस्सा वहराऊ या आधा हिस्सा। इसी सोच-विचार में विलब करते हुए उसने थाली में परोसी हुई खीर का तीसरा हिस्सा मुनिराज को वहराया।

रात्रि के समय उसे अजीर्ण हुआ और शूल दोष से मृत्यु को प्राप्त हुआ।

राजगिरि नामक नगरी में राजा श्रेणिक राज्य करता था। उसकी रानी का नाम चेलना था। उसके मत्री का नाम अभय कुमार था। उसी नगरी में धनावाह नामक सेठ की स्त्री भद्रा की कुक्षि से धनपाल का जीव पुत्र रूप में उत्पन्न हुआ।

महोत्सव करके उसका नाम केवन्ना रखा। केवन्ना आठ वर्ष की उम्र में ही सभी कलाओं और शास्त्रों का जानकार हो गया। युवावस्था प्राप्त होने पर माता-पिता ने उसका विवाह सागर दत्त की पुत्री जयश्री के साथ कर दिया।

अब विषयानुरक्त केवन्ना सासारिक सुख भोगने लगा। तब माता-पिता ने उसे नाजर की सगति में रखा। वहा से वह एक वेश्या के पास चला गया। वेश्या के प्रेम में अधा होकर वह उसी के घर में रहने लगा। उसे जितने भी धन की आवश्यकता पडती तो माता-पिता इकलौते पुत्र को प्रसन्न रखने के लिए धन भेज देते। इस प्रकार वह बारह वर्ष तक वेश्या की सगति में रहा।

जब केवन्ना के माता-पिता चल बसे तो उनकी खबर भी जयश्री ने अपने पति को नहीं दी। वह जितना भी धन चाहता, उसकी स्त्री बराबर भेजती रही। धीरे-धीरे धन समाप्त हो गया। तब जयश्री ने अपने आभूषण उतारकर थाल में रखे और दासी के हाथ वह थाल वेश्या के घर भिजवाया।

वह थाल देखकर वेश्या की मा समझ गई कि अब यह निर्धन हो गया है। तब उसने उस थाल में रखे आभूषणों के बीच एक हजार दीनार (मुद्रा) रखकर थाल वापस उसके घर भिजवाया। वेश्या की मा ने कहा— बेटी ! अब यह निर्धन हो गया है, अत इसे यहां से निकालो।

तब पुत्री ने कहा— हमने इसका बहुत धन लिया है, अत- इसे विरह की वेदना कैसे दू ?

वेश्या की मां ने यह जानकर कि उसकी बेटी केवन्ना से प्रेम करने लगी है, केवन्ना को कहलाया— इस स्थान पर मिट्टी जम गई है। तुम यदि यहा से हटो तो मैं झाड़-बुहारकर साफ कर दू।

तब केवन्ना उठकर नीचे आ गया और दरवाजे के बाहर जाकर बैठ गया। अब वह अंदर से बुलावे का इतजार करने लगा। तब एक दासी ने आकर कहा— अब यहा क्यों बैठे हो ? तुम्हें निर्धन समझकर यहा से निकाल दिया गया है। अब तुम अपने घर चले जाओ।

तब केवन्ना मन में विचार करने लगा कि वेश्या का प्रेम, जुए का धन और सध्या का वर्ण कभी स्थिर नहीं रहता। जब तक धन था तो यह मुझे ठगती रही। यों पश्चात्ताप करता हुआ वह वहा से उठ खडा हुआ और लोगों से पूछता हुआ अपने घर आ पहुचा। अपने घर की बिगडी दशा देखकर वह चिताग्रस्त होकर घर में आया। स्त्री जयश्री ने उसे पहचान लिया। आदर भाव के साथ उसे स्नेह भरी

दृष्टि से देखा। स्त्री से माता-पिता के निधन और निर्धनता के समाचार सुनकर केवन्ना चितित और लज्जित होकर बैठ गया।

इधर वह वेश्या प्रेम के वशीभूत होकर केवन्ना के घर चली आई और उसकी दूसरी स्त्री बनकर रहने लगी। पहली पत्नी जयश्री ने पति को प्रसन्न करने के लिए आभूषण और उसके बीच में रखी दीनारों का वह थाल सौंपा, जो वेश्या के घर से वापस लौट आया था। यह धन सौंपकर जयश्री बोली— हे स्वामी ! इस धन से कोई व्यापार शुरू करके सुखपूर्वक रहो।

स्त्री का यह वचन हृदयंगम करके वह एक महीने तक अपने घर ही रहा। जयश्री के गर्भ ठहरा। तब सारा धन स्त्री को देकर केवन्ना अकेला ही परदेश के लिए रवाना हुआ। उसकी दोनों स्त्रिया शहर के बाहर व्यापारार्थ जाने वाले सार्थ तक उसे छोड आई। उन्होंने उसके साथ पलंग पर ओढने-बिछाने के वस्त्र भी रख दिए। उसे विदा करके वे वापस लौट आई।

केवन्ना रात्रि के समय सुख की नींद सो रहा था। उस नगर में एक सेठ की स्त्री का पुत्र समुद्र यात्रा में जहाज डूबने से मर गया। पुत्र की मृत्यु का समाचार सुनकर सेठ की स्त्री ने विचार किया कि अब पुत्र के बिना यह धन तो राजा के घर जाएगा, अत इसका क्या उपाय किया जाए ?

तब सेठानी ने अपने पुत्र की चारों बहुओं से कहा— ये सारा धन-माल सुरक्षित रखने के लिए मैं दूसरा पुत्र घर ला रही हू, तुम्हें स्नेहपूर्वक उसके साथ रहकर उसे अपना पति मानना पड़ेगा।

बहुएं बोलीं— हे सासूजी ! यह अकार्य हम से किस प्रकार होगा ?

सासू ने कहा— किसी विशेष कारणवश अकार्य करना पडे तो कोई दोष नहीं लगता।

ऐसा कहकर वह चारों बहुओं को साथ लेकर नगर में निकली। पूरे नगर में घूमने पर उन्हें केवन्ना सोया हुआ मिला। उसे नींद में ही सेज सहित उठाकर सेठ की चारों बहुए घर ले आई। नींद खुलने पर जब केवन्ना जगा तो बुढिया बोली, 'अहो पुत्र ! हमें कुलदेवता ने प्रसन्न होकर तुमको दिया है। अब हमारे धन का उपभोग करते हुए इन चारों स्त्रियों के साथ सुखपूर्वक रहो। यों कहकर केवन्ना को रहने के लिए राजी कर लिया।

सूर्योदय होने पर नगर के घर-घर में यह बधाई भेजी कि उसका पुत्र सकुशल घर लौट आया है। केवन्ना भी सारी चिताए छोडकर वहा सुखपूर्वक रहने

लगा। अब उन चारों स्त्रियों के चार पुत्र हुए। यों बारह वर्ष का समय व्यतीत हो गया। तब उस सेठानी ने अपनी बहुओं से कहा कि केवन्ना को जहा से उठाकर लाई थीं, वहीं वापस रख आओ क्योंकि अब हमें हमारे धन का उपभोग करने वाले पुत्रों की प्राप्ति हो गई है।

बहुओं ने कहा– यह तो उचित बात नहीं है। ऐसे कैसे छोड़ आए ?

सास बोली– यदि तुम अपना भला चाहती हो तो इसे यहा से निकालो।

तब सास के भय से बहुओं ने केवन्ना को चंद्रहास-मदिरा पिला दी। दूध समझकर केवन्ना उसे पी गया। इससे उसे गहरी नींद आ गई। तब चारो स्त्रियों ने चार लड्डुओं में चार रतन मिलाकर उसमें रखे। रात्रि के समय उसे जिस सेज सहित उठाकर जहा से लाया गया था, उसी में उठाकर वापिस वहीं छोड दिया।

अब सयोग से बारह वर्ष बाद वह सार्थ भी उसी जगह पहुच गया जहा पूर्व में उसकी दो स्त्रिया उसे छोड़ गई थीं। जयश्री और उस दूसरी स्त्री ने जब यह खबर सुनी तो वे वहा आईं जहा केवन्ना सो रहा था। उन्होंने उसे उठाकर कहा– हे स्वामी ! तुम्हारा शरीर देखने से नहीं लगता कि तुम इतनी दूर से चलकर आए हो। लगता है तुम आकाश में उडकर आए हो।

यह सुनकर केवन्ना स्तब्ध रह गया। दोनों स्त्रिया उसके सेज-बिछौने और लड्डु लेकर उसे घर ले आई। केवन्ना उठकर मुह धोने के लिए बैठा। उसी समय जयश्री का ग्यारह वर्षीय पुत्र जो पढने गया था वह आया। उसे भूखा जानकर दूसरी स्त्री ने उनमें से एक लड्डु निकालकर दे दिया जो केवन्ना के साथ उन चारों स्त्रियों ने डाले थे।

अब पुत्र पढने गया। बीच में उसने लड्डु को तोडा तो उसमें से एक रत्न निकला। उस रत्न को पाटी पर घिसता हुआ वह आगे जा रहा था कि उस पर एक हलवाई की नजर पड गई। जलक्रात रत्न जानकर हलवाई ने उसे मिठाई का लालच देकर वह अमूल्य रत्न ले लिया। अब उस रत्न के बदले मिठाई लेकर वह बालक पढ़ने गया।

उधर केवन्ना जब बचे हुए तीन लड्डु खाने लगा तो उनमें से एक-एक रत्न और निकला। तब उसकी स्त्री जयश्री बोली– हे स्वामी ! जोखिम जानकर आप इन रत्नों को लड्डुओं में छुपा लाए, यह आपने बुद्धिमता की।

स्त्री की बात सुनकर केवन्ना मन ही मन विचार करता हुआ वस्तुस्थिति समझने की कोशिश करने लगा।

इधर राजा श्रेणिक का सिचानक नामक हाथी सरोवर में पानी पीने गया।

वहां एक विशालकाय मगरमच्छ ने उसे पकड लिया और सरोवर में ले जाने लगा। राजा ने यह खबर सुनकर उस हाथी को बचाने के लिए पूरे नगर में ढिढोरा पिटवाया कि यदि इसी समय कोई जलक्रात रत्न लाकर दे तो उसे राजकुमारी और आधा राज्य दू।

यह बात जब उस हलवाई ने सुनी तो उसने जलक्रात रत्न ले जाकर राजा को दिया। जब उस रत्न को सरोवर के जल में रखा गया तो पानी फटने लगा। मगरमच्छ दौडकर गहरे पानी में घुस गया। सिचानक हाथी पानी से बाहर निकलकर अपने स्थान पर चला गया। राजा बहुत खुश हुआ। उसने हलवाई को पूछा– सच-सच बतलाओ कि तुम्हें यह रत्न कहां से मिला ?

तब हलवाई ने कहा– मैंने यह रत्न केवन्ना सेठ के बेटे से लिया।

यह सुनकर राजा बोला– जिसका रत्न है उसे ही आधा राज्य दूगा और उसी के साथ राजकुमारी का विवाह करूंगा।

अब राजा ने हलवाई को थोडा बहुत धन देकर विदा कर दिया और केवन्ना को आधा राज्य सौंपकर अपनी पुत्री का विवाह भी उसके साथ कर दिया। अब वह तीन स्त्रियों का स्वामी बन गया।

एक दिन उसने अपने मंत्री अभय कुमार को यह हकीकत बतलाई कि इस नगर में मैं बारह वर्ष तक रहा हूं और च्यार स्त्रियों के साथ सांसारिक सुख भोगे हैं। उन स्त्रियों से मेरे एक-एक पुत्र भी हुआ परंतु वे स्त्रियां मुझे रात्रि के समय नींद में घर से बाहर छोड़ गईं। मुझे इस बात का आज तक रज है।

मंत्री ने कहा– आप फिक्र न करें, मैं इस बात का पता लगवा लूगा।

अब मंत्री अभय कुमार ने बुद्धि से काम लिया। उसने एक देहरा बनवाया, जिसके दो दरवाजे थे। उसमें एक यक्ष की केवन्ना जैसी मूर्ति बनवाकर स्थापित करवाई। अब पूरे शहर में यह ढिढ़ोरा पिटवाया कि जो पुत्रवती स्त्री अपने पुत्र को साथ में लाकर यक्ष की पूजा करेगी उसके पुत्र को किसी प्रकार कष्ट नहीं होगा और जो ऐसा नहीं करेगी उसके पुत्र को घोर कष्ट सहना पडेगा।

यह बात सुनकर नगर की सारी स्त्रिया अपने पुत्रों के साथ आकर यक्ष की पूजा करने लगीं। मत्री अभय कुमार और केवन्ना देहरे के ऊपर से यह सारा कौतुक देख रहे थे। तभी वह बुढिया सेठानी अपनी चारों बहुओं और उनके चारों पुत्रों को लेकर देहरे में आई। यक्ष की मूर्ति देखकर चारों स्त्रियों के मन में उसके प्रति प्रेम जाग उठा। चारों पुत्र बाबा ! बाबा !! पुकारकर मूर्ति से गले लिपट गए।

यह नजारा देखकर अभय कुमार ने जान लिया कि ये स्त्री और पुत्र केवन्ना के हैं। यह जानकर उसने उस बुढिया सेठानी को बुलवाकर उससे पूछा– सच सच बतलाओ कि ये पुत्र किसके हैं ?

बुढिया सेठानी ने डर के मारे सारा वृत्तात कह सुनाया। तब स्त्रिया, पुत्र और सारा धन केवन्ना को दिलवाया। अब केवन्ना सात स्त्रियों सहित सुखपूर्वक रहने लगा। इस प्रकार कई वर्ष बीत गए। तब उस नगर में भगवान् महावीर स्वामी का पदार्पण हुआ। सभी लोग वदनार्थ गए। केवन्ना भी वदना करने गया। वदना कर उनके सम्मुख बैठा। धर्मोपदेश सुनकर श्रोतागण चले गए। तब केवन्ना ने विनयपूर्वक महावीर स्वामी से प्रश्न किया– अहो भगवन् ! मैं सुखपूर्वक रहते हुए भी बीच में दु खी हुआ, सो कौनसे कर्मोदय के कारण ?

तब भगवान् ने कहा– पिछले भव में तुमने साधु को खीर-खाड और घृत वहराए किंतु विलब से, फलस्वरूप साधु को वहराने से तो तुम्हें सुख मिला परतु विलंब से वहराया और खीर-खाड का तीसरा हिस्सा ही वहराने का मन में विचार लाए, उस कारण और कर्म से तुम्हें इतने संकट सहन करने पडे।

यह सुनकर उसे प्रतिबोध प्राप्त हुआ। सात स्त्रियों के साथ उसने साधुव्रत अंगीकार किया और उसकी शुद्ध भावना से पालना करता हुआ देवलोक गया। जहा अनुक्रम से मोक्ष को प्राप्त होगा।

(२५७)

## चाले सरड़-सरड़!

एक साहूकार था। उसकी स्त्री को पाच वर्ष बाद पुत्र-रत्न की प्राप्ति हुई। मा ने विचार किया जब मेरे पुत्र का विवाह होगा तब घर में सगे-सबंधी और अन्य अनेक रिश्तेदार आएगे, अत उन्हें सुनाने के लिए परदेश से अच्छे-अच्छे गीत मगवाऊगी।

जब उसका पति परदेश जाने के लिए रवाना हुआ तो स्त्री ने कहा– आप परदेश जा रहे हो परतु लौटते समय एक अच्छा-सा गीत लेकर आना।

साहूकार ने कहा– ठीक है।

अब वह परदेश गया। खूब धन-माल कमाया। जब वह वापिस अपने गांव आने लगा तो गाव के नजदीक पहुचने पर उसे याद आया कि स्त्री ने एक गीत लाने के लिए कहा था, परतु उसे तो गीत लाने की बात याद ही नहीं रही। अब स्त्री को कौनसा गीत सुनाऊगा ?

तब उसने देखा कि एक खेत में एक चूहा अपना बिल खोदते हुए मिट्टी बाहर निकाल रहा है। उसे देखकर सेठ ने अपनी बुद्धि से एक गीत बनाया, 'खोदै खदर-खदर, खोदै खदर-खदर, खोदै खदर-खदर ।'

अब वह अपने घर आया तो स्त्री ने पूछा– गीत लाए ?

– हां लाया।

– तो मुझे सुनाओ ।

तब उसने कहा– 'खोदै खदर-खदर, खोदै खदर-खदर, खोदै खदर-खदर।'

सुनकर स्त्री खुश हुई। पश्चात रात्रि को जब वह घट्टी पीसने लगी तो वही गीत गुनगुनाने लगी– 'खोदै खदर-खदर, खोदै खदर-खदर, खोदै खदर-खदर ।'

जब साहूकार दुबारा परदेश गया तो स्त्री ने फिर कोई नया गीत लाने के लिए कहा। साहूकार इस बार भी गीत लाना भूल गया। गाव के नजदीक आने पर उसे गीत वाली बात याद आई। तब उसने देखा कि बाग के अदर एक बिल्ली उसे एकटक देख रही है। तब उसने गीत बनाया– 'चोगै टमर-टमर, चोगै टमर-टमर, चोगै टमर-टमर ।'

घर आकर स्त्री को यही गीत सुना दिया। स्त्री ने पूर्व की भांति पश्चात रात्रि में वह गीत गाया।

साहूकार अब पुन तीसरी बार परदेश गया। लौटते समय गांव के नजदीक आने पर गीत के अभाव में वह फिर सोच-विचार में पड़ गया। उसी समय उसने एक नेवले को सरपट दौडते हुए देखा। तब उसने गीत बनाया– 'चालै सरड़-सरड, चालै सरड-सरड़, चालै सरड़-सरड ।'

उसने घर आकर स्त्री को यह गीत सुनाया। स्त्री ने पूर्व की भांति पश्चात रात्रि में गीत गाया।

अब वह फिर चौथी बार परदेश गया। गाव के नजदीक आने पर उसे फिर ध्यान में आया कि वह गीत लाना तो भूल ही गया। उस समय उसने एक बदर को इधर से उधर छलाग लगाते हुए देखा। उसे देखकर उसने यह गीत जोडा– 'डाकै अलग-फलंग, डाकै अलग-फलग, डाकै अलग-फलग ।' घर आकर स्त्री को सुनाया।

एक बार चोरों ने विचार किया कि इस साहूकार के घर चोरी करने के लिए चलें। अब चोर वहा आकर सैंध मारने लगे। तब उस साहूकार की स्त्री की नींद उड़ गई। तव वह उठकर जल्दी ही घट्टी फेरने लगी। उसने घट्टी फेरते हुए

पहला गीत गाना शुरू किया— 'खोदै खदर-खदर, खोदै खदर-खद्र, खोदै खदर-खदर !'

उसका गीत सुनकर चोरों ने सोचा कि इसे सैंध लगाने का पता चल चुका है। यह सोचकर चोर रुक गए और ध्यानपूर्वक देखने लगे। तब सेठानी दूसरा गीत गाने लगी— 'चोगै टमर-टमर, चोगै टमर-टमर, चोगै टमर-टमर !'

चोरों ने सोचा कि इसे तो हमारे द्वारा देखने की भी खबर लग गई है, अत वापस चलने में ही भलाई है। तभी साहूकार की स्त्री ने तीसरा गीत शुरू कर दिया— 'चालै सरड-सरड़, चालै सरड-सरड़, चालै सरड-सरड !'

चोरों ने सोचा इसे तो अपने वापस जाने की भी खबर लग गई है, अत अब तो दीवार फादने में ही फायदा है। वे जैसे ही दीवार फादने लगे तो सेठानी ने चौथा गीत उगेरा— 'डाकै अलग-फलग, डाकै अलंग-फलग, डाकै अलग-फलंग !'

इस प्रकार इसके पुण्य-योग से चोरी की घटना टल गई। धन-माल कुछ भी नहीं गया और चोरों को खाली हाथ लौटना पडा।

(२५८)

## तीडे नामक ब्राह्मण की कथा

एक ब्राह्मण का नाम तीडा था। वह ज्योतिषी कहलाता था। वह ज्यादा पढा-लिखा तो नहीं था परतु उसके पिछले भव के पुण्य शेष थे, अत उसकी भविष्यवाणी सही निकलती। एक बार वह शहर की तरफ गया। मार्ग में उसने गधे देखे। वे गधे कुम्हारों के थे। कुम्हारों ने उन गधों को बहुत खोजा परतु कहीं नहीं मिले। तब तीडे ज्योतिषी के पास आकर उन्होंने कहा— तुम्हारी ज्योतिष विद्या से हमारे गधे बतलाओ। तब तीडा ज्योतिषी बोला— मेरे ज्योतिष के अनुसार तो तुम्हारे गधे पूर्व दिशा की तरफ जा रहे हैं।

कुम्हार ऊटों पर सवार होकर पूर्व दिशा की तरफ गए और गधों को घेरकर वापिस शहर में ले आए। उन्होंने ज्योतिषी को चार-पाच रुपयों का धन दिया।

इसके बाद उस ज्योतिषी ने एक ब्राह्मणी के घर रसोई बनवाई। तब वह ब्राह्मणी तो अदर रोटी बना रही थी और यह बाहर दातुन कर रहा था। उसने रोटी बनाने की थपकिया सुनकर बनी हुई रोटियों की सख्या ज्ञात करली। ब्राह्मणी ने सात में से चार रोटिया तो उसे परोस दीं और तीन रोटिया चुरा लीं।

तब तीडे ज्योतिषी ने अपना पोथा निकालकर उस ब्राह्मणी को कहा कि मेरे ज्योतिष के अनुसार तो सात रोटिया बनी हैं और तुमने मुझे चार ही रोटियां परोसी हैं। तीन रोटिया तुमने चुरा ली हैं, परतु मैं छोड़ने वाला नहीं।

अब रसोई बनाने वाली ब्राह्मणी उसे बुरा-भला कहने लगी। शोरगुल सुनकर लोग इकट्ठे हो गए। ज्योतिषी बोला— इसके घर की तलाशी लो।

लोग घर की तलाशी लेने लगे। एक गुदडे में छुपाई हुई तीन रोटिया मिल गईं। तब तीडे ज्योतिषी की प्रशसा सर्वत्र फैल गई।

एक बार राजा की रानी का हार निद्रा नामक दासी ने चुरा लिया। बहुत खोजबीन की परंतु हार तो नहीं मिला। तब लोगों ने कहा कि उस ज्योतिषी को बुलाकर पूछो।

तब रानी ने रात्रि के समय उस ज्योतिषी को अपने महल में बुलवाकर कहा— मेरा हार किसने चुराया है, सो बतलाओ।

ज्योतिषी बोला— अभी नहीं, सुबह बतलाऊगा।

तब रानी ने कहा— ठीक है, यहीं सो जाओ।

तीडा ज्योतिषी वहा सो तो गया परतु चिंता के कारण उसे नींद नहीं आई। तब वह ऊंची आवाज में निद्रा का आह्वान करने लगा— आओ निद्रा ! आओ निद्रा !!

जब निद्रा दासी ने ये शब्द सुने तो उसने सोचा कि इस ज्योतिषी को मेरे द्वारा हार चुराने का पता चल चुका है। वह डर के मारे कांपने लगी और सोचने लगी कि सुबह होते ही यह मेरा नाम बताएगा तो राजा मुझे कुमौत मारेंगे। इस डर से घबराकर उस दासी ने वह चुराया हुआ हार चुपके-से लाकर ज्योतिषी को सौंपते हुए कहा— महाराज ! रानी के समक्ष मेरा नाम प्रकट मत करना। उसने ज्योतिषी को रिश्वत के रूप में सौ रुपए दिए।

सुबह होने पर रानी ने ज्योतिषी से कहा— या तो हार लाओ अथवा चोर का नाम बतलाओ।

तब ज्योतिषी ने वह हार सौंप दिया। हार देखकर रानी बहुत प्रसन्न हुई। उसने ज्योतिषी से पूछा— यह हार किसने चुराया था ?

तीडे ज्योतिषी ने कहा— महारानीजी ! आपको अपना हार मिल गया है, अत चोर का नाम मत पूछिए।

रानी ने कहा— ठीक है।

जब राजा ने यह बात सुनी तो उसने विचार किया कि इस ज्योतिषी की परीक्षा लेनी है। एक दिन राजा अपनी मुट्ठी में तीडे (टिड्डा) को लेकर दरबार में बैठा। उसने ज्योतिषी को बुलाकर पूछा– तुम्हारी ज्योतिष विद्या से बतलाओ कि मेरी मुट्ठी में क्या है ?

तीडे ज्योतिषी ने सोचा कि अब तो मौत आई ही समझो। यह विचारकर वह बोला–

(दोहा)

*मारग जाता गधा दीठा, पडकै रोटी पाई ।*
*निद्रा कहिता हारज पायौ, अबकै तीडा मौत आई।।*

(अर्थात् मार्ग में गधे मिलने से, थपकियों से रोटियों की सख्या ज्ञात करने से और निद्रा पुकारने पर हार मिल जाने से बात रह गई, परंतु राजा ने तो अचानक ऐसा प्रश्न पूछ लिया है कि अब तो तीडे की मौत निश्चित है।)

ज्योतिषी का नाम तीडा था और राजा की मुट्ठी में भी तीडा। इस प्रकार बात बन गई। उसका दोहा सुनकर राजा बहुत खुश हुआ। तीडे को भेंट स्वरूप एक गांव दिया। गाव लेकर तीडा वहा से चला गया। उसने सोचा कि अब आगे ज्योतिष का झूठा नाटक करूगा तो व्यर्थ में इज्जत जाएगी। पुण्य की प्रबलता से वह सुखपूर्वक रहने लगा।

(२५९)

## पाप-पुण्य का जोड़ा

एक करोड़पति सेठ था। अच्छा कारोबार चलता था। एक दिन वह सात मंजिल वाले महल में बैठा था कि अचानक उसके हाथ में से इत्र की शीशी छूट गई। नीचे गिरने के बावजूद वह शीशी फूटी नहीं। तब उस सेठ ने मन में जान लिया कि पुण्य तो अब समाप्त होने वाला है।

सचमुच कुछ दिनों बाद ही उसकी जहाजें समुद्र में डूब गईं। मुनीम धन-माल लेकर चपत हो गए। कर्ज चढ गया। दो वक्त की रोटी मिलनी भी मुश्किल हो गई। तब परिवार सहित परदेश जाने लगा।

सेठ-सेठानी, उनका पुत्र और पुत्रवधू, चारों जनें भूखे मरते तीसरे दिन एक शहर में पहुचे। कबूतरों के चुग्गे के लिए जो ज्वार डाली गई थी उसी में से इन चारों ने एक किलो ज्वार चुनकर इकट्ठी की। फिर उसे पत्थर से कूटकर आटा

बनाया। अब बाजार में ही ईंटों का अस्थाई चूल्हा बनाकर राबडी बनाने के लिए उसे हडिया में डालकर चूल्हे पर चढाया। तभी अधपकी राबडी की हंडिया पर पत्थर गिरने से वह फूट गई और राबडी धूल में मिल गई। चारों ही प्राणी हतप्रभ रह गए। मन में सोचने लगे कि अब क्या किया जाए?

सेठ ने विचार किया कि लगता है अब पाप का छोर आ गया है। इससे बढकर पाप और क्या होगा ? ऐसा सोचकर उसने लोगों से उस शहर का नाम मालूम किया। तब उसे ध्यान आया कि इस शहर में उसका एक गुमास्ता रहता था। सेठ ने सौ रुपए की हुडी लिखकर गुमास्ते के पास भिजवाई। गुमास्ते ने सौ रुपए गिनकर दे दिए। तब घी, गेहू और चीनी खरीदकर चूरमा बनाकर खाया। चारों ने नए कपडे खरीदे। उन्हें पहनकर गुमास्ते के घर गए। गुमास्ता आकर सेठ के पैरों में गिरा। गुमास्ते के पूछने पर सेठ ने सारा वृत्तात कह सुनाया।

तब गुमास्ता बोला– मालिक ! यह सारा धन आपका ही दिया हुआ है और आप मुझे भी अपना ही समझें।

ऐसा कहकर उसने सेठ को कई दिन वहीं पर रखा। बाद में वह सेठ को साथ लेकर गया और उसका नया कारोबार शुरू कर दुकानें जमा दीं। दूकान में व्यापार करते हुए उसे खूब फायदा हुआ। वापिस लाखों रुपए का मालिक बन गया। इस प्रकार पाप-पुण्य का जोडा है। पुण्य-कर्म तो जिनाज्ञा के अनुरूप आचरण से और पाप-कर्म जिनाज्ञा बाहर आचरण करने से बधता है।

(२६०)

## मूमल-महेन्द्र की कथा

महेन्द्र पवार नामक राजपूत एक बडे शहर के बादशाह की सेवा में कार्यरत था। बादशाह के यहां उसका बहुत मान-सम्मान था। कोई भी आदमी उसका हुक्म टालता नहीं। वह अक्लमंद और कला-चातुर्य से सपन्न तो था ही, साथ ही अनेक कार्यो में भी निपुण था। उम्र छोटी थी परतु था बडा बुद्धिमान।

एक दिन बादशाह सेना सहित घूमने निकला। जगल में अस्सी कोस दूर एक भव्य उद्यान में पडाव डाला। उस उद्यान से बीस कोस दूर एक बडा पर्वत था। वहा विद्याधर की पुत्री मूमल दे रहती थी। उसे देवी का इष्ट था। उसने वहा देवी का मंदिर बनाया।

मूमल दे जब विवाह योग्य हुई तो माता-पिता उसकी सगाई करने लगे।

तब मूमल दे ने माता-पिता से कहा– मैं तो अपनी इच्छा से वर चुनूगी और अब इस पर्वत पर स्थित महल में ही रहूगी। मेरे तो देवी मा का इष्ट है।

अब मूमल दे उस महल में रहने लगी। उस दिन भी वह महल में दीपक जलाकर सो रही थी। उस दीपक का प्रकाश बीस कोस दूर उस बाग तक दिखाई दे रहा था जिसमें बादशाह, महेन्द्र पवार और उसका साला रात्रि विश्राम कर रहे थे।

उस दीपक को देखकर बादशाह ने महेन्द्र को पूछा– उस पर्वत पर किसका दीया जल रहा है ?

तब महेन्द्र बोला– खुदाबद ! मुझे तो इसकी कोई जानकारी नहीं है।

सूर्योदय होने पर महेन्द्र पवार और उसका साला घुडसवारी करने निकले। आगे एक बहुत बडा तालाब आया, जहा घोडों को छोडकर दोनों विश्राम करने लगे। उसी समय मूमल दे की दासिया पानी भरने के लिए तालाब पर आईं। उन्होंने महेन्द्र पवार को रूपवान और पुण्यवान देखकर उसके साले से पूछा– यह पुरुष कौन है ?

तब महेन्द्र के साले ने बताया– ये महेन्द्र पवार हैं, बादशाह के खास आदमी। यहा घुडसवारी करने के लिए आए हैं।

यह सुनकर दासिया बोलीं– ठीक है।

दासिया पानी भरकर लौट गईं। उन्होंने जाकर मूमल दे से कहा– हे राजकुमारीजी ! आज हम पानी भरने गई तो देखा कि तालाब पर एक पुण्यवान और रूपवान पुरुष आया हुआ है। हमने उसे देखकर उसके साथ आए एक आदमी से पूछा तो उसने बताया कि ये तो बादशाह के खास आदमी हैं, इनका नाम महेन्द्र पवार है।

इस प्रकार दासियों ने मूमल दे को महेन्द्र पवार के बारे में बताया।

दासियों की बात सुनकर मूमल दे बहुत प्रसन्न हुई। उसने मन में विचार किया कि पूर्व में मेरे माता-पिता ने जब एक ज्योतिषी से पूछा था तो उसने बताया भी था कि इस कन्या का विवाह महेन्द्र पवार नामक पुरुष से होगा। मैंने भी उस समय प्रण लिया था। आज उसी के अनुरूप समाचार सुन लिए हैं। मैंने जो प्रण लिया था, वह पुरुष तो आ चुका है परतु मिलन हो तब बात बने।

यह विचारकर उसने दासियों से कहा– तुम तालाब की पाज पर जाकर बैठ जाओ। जब वे घुडसवारी करने आए तब तुम उन्हें यहा बुला लाना। उन्हें सारी जानकारी देकर मेरी ओर से कर-बद्ध प्रार्थना करके कहना कि हमारी राजकुमारी ने आपको बुलवाया है, अत कृपा करके पधारिए। उन्हें आपके आगमन की चाह और मन में बहुत आशा है, आप पधारकर उनकी मनोकामना पूर्ण कीजिए।

ऐसा सिखलाकर मूमल दे ने अपनी दासियों को तालाब पर भेजा। दासिया आकर तालाब की पाज पर बैठ गईं। कुछ देर बाद महेन्द्र पवार और उसका साला घोडे पर सवार होकर आए। उन्हें देखकर दासिया खडी हो गईं। दासियों ने विनम्रता पूर्वक महेन्द्र पवार से वैसे ही प्रार्थना की जैसे मूमल दे ने उनसे कहा था।

महेन्द्र पवार बोला— मैं तो विवाह नहीं करूगा।

तब उसके साले ने कहा— तिलक के समय ललाट क्यों हटा रहे हो ? यदि मूमल दे आपसे विवाह करना चाहती है तो इससे बडे सौभाग्य की बात और क्या हो सकती है ? जब दासिया आपसे बारबार विनय-निवेदन कर रही हैं तो आपको बादशाह से छुपकर मूमल के पास जाकर उससे विवाह कर लेना चाहिए।

साले द्वारा इतना समझाने के बावजूद महेन्द्र का मन नहीं बना। तब उसके साले ने कहा— एक बार जाकर देखने में क्या हर्ज है ? यदि तुम्हारा मन माने तो विवाह करना।

तब महेन्द्र पवार बेमन से दासियों के साथ जाने के लिए तैयार हुआ। जब वे पर्वत पर चढने लगे तो सबसे पहले सिहों की चौकी आई। तब दासियों ने महेन्द्र से कहा— यह प्रथम चौकी सिहों की है, अत यहा कोई भक्ष्य डालो।

महेन्द्र ने वहा भक्ष्य डाला। थोडा आगे चलने पर दासिया बोलीं— यह दूसरी चौकी सर्पों की है, अत इनके लिए भी भक्षण-सामग्री डालो।

तब उसने दूध-मिश्री के कटोरे भर-भरकर सर्पों के आगे रखे। उनसे आगे चलने पर तीसरी चौकी आई। दासियों ने बताया— यह चौकी कुत्तों की है। तब महेन्द्र पंवार ने रोटियां बनवाकर कुत्तों को डलवाईं।

अब वे और आगे चले। आगे महल का आगन काच-जडित था। मध्य में माणक-मोती और हीरे-पन्ने जडे हुए। दोलायमान पलग पर मूमल दे बैठी थी। दासियों ने आगे जाकर उसे बताया— राजकुमारीजी ! महेन्द्र पंवार पधारे हैं।

यह सुनकर वह शीघ्रता से पलग से उठ खडी हुई और अगवानी में जाकर महेन्द्र पंवार के पैरों में जा गिरी। मूमल दे ने ज्योतिषी के कहने पर जो प्रण ले रखा था उसके बारे में महेन्द्र पवार को विस्तार से बतलाया।

अब महेन्द्र पंवार और मूमल दे, दोनों उस झूलते हुए पलग पर बैठ गए। मूमल दे हाथ जोडकर बोली— बहुत दिनों से आपकी प्रतीक्षा थी। आज वह शुभ घडी आई है। धन्य है आज का दिन, सो आप महल में पधारे। मुझसे विवाह कर मेरी मनोकामना पूर्ण कीजिए।

महेन्द्र भी मूमल का रूप देखकर उस पर मोहित हो गया। मूमल दे के कहने पर उसने महल में ही गधर्व-विवाह कर लिया। विवाह-सस्कार सपन्न कर वे वापस उस पलग पर बैठ गए और प्रेम-प्रीति की बातें करने लगे।

महेन्द्र ने कहा– अब अपना मिलन तो बादशाह के हुक्म से ही हो सकता है। यदि साथ रहना चाहती हो तो मेरे साथ शहर चलो।

मूमल दे बोली– शहर में तो मैं नहीं जाऊगी। अतराय-कर्म की समाप्ति पर ही मिलन होगा।

महेन्द्र पवार और मूमल दे एक रात्रि साथ रहे।

अब महेन्द्र पंवार और उसका साला दोनों घोडों पर सवार होकर वहां से निकल पडे। वे दोनों वहा आकर बैठ गए जहा बादशाह ने सेना सहित बाग में पडाव डाल रखा था। तीसरे दिन बादशाह वहा से कूच कर शहर में आ गया।

एक दिन महेन्द्र पवार ने मन में विचार किया कि मेरी मा आखों से तो अधी है परतु वह मेरी दोनों स्त्रियों को दु ख देती रहती है। यदि मूमल दे को भी यहा ले आया तो उसे भी यह दु.खी कर देगी। ऐसा विचारकर उसने निर्णय लिया कि मूमल दे को वहीं रखना ठीक रहेगा। दूर रहने पर भी मूमल दे उसके मन में बसी हुई थी। उसे एक पल भी भूल नहीं पाया। मूमल के रूप-सौंदर्य और बुद्धिमता पर मुग्ध महेन्द्र पवार का नेह शहर में उसके साथ रहने वाली दोनों पत्नियों से धीरे-धीरे समाप्त होने लगा। अब उसकी उनमें कोई रुचि नहीं रही। हर समय मन में मूमल दे का ही खयाल रहता।

एक दिन महेन्द्र रेबारियों (एक जाति विशेष के लोग, जो ज्यादातर ऊट पालन करते हैं।) के ठिकाने गया। वहा जाकर उसने रेबारियों से कहा कि क्या तुम में से किसी के पास ऐसा ऊट है जो एक रात में सौ कोस जाकर वापस आ जाए?

तब एक रेबारी बोला– मेरे पास ऐसा ऊट है।

महेन्द्र ने उससे कहा– सध्या के समय उसे सजाकर तैयार रखना।

सूर्यास्त हुआ तब वह रेबारी और महेन्द्र पवार उस तेजतर्रार ऊट पर सवार होकर निकल पडे। अर्द्धरात्रि में मूमल दे के महल पहुच गए। महेन्द्र रात भर महल में मूमल के साथ रहा और सुबह होने से पहले उसी रेबारी के ऊट पर चढकर शहर लौट आया। इस प्रकार महेन्द्र अब प्रत्येक रात्रि को मूमल दे के महल में पहुचकर सासारिक सुख भोगने लगा। शहर में रहने वाली अपनी दोनों पत्नियों के प्रति उसका अनुराग और कम हो गया। महेन्द्र ने उनसे बातचीत भी बद कर दी।

महेन्द्र की दोनों पत्निया सोचने लगीं कि एक तो सास का दु ख, तिस पर पति ने भी बोलना छोड दिया। दोहरे दु ख से गुजरना पड रहा है। एक दिन जब सास ने कठोर वचन कहे तो वे दोनों रोने लगीं। तब सास ने पूछा– तुम दोनों रो क्यों रही हो ? तुम मुझ से तो शायद दु.खी हो परतु पति का सुख तो मिल रहा है।

तब वे बोलीं– पूरे बारह वर्ष बीत चुके हैं। आपका पुत्र कहां जाता है, हमें तो इसकी कोई जानकारी नहीं है।

महेन्द्र की मा अधी थी। फिर भी महेन्द्र के बारे में पता चलने पर वह रेबारियों के डेरे में गई। वहा जाकर उसने पूछा– मेरा पुत्र महेन्द्र किस रेबारी के घर आता है ?

तब किसी द्वेषी ने कहा– फला रेबारी के घर जाता है।

अब महेन्द्र की मा उस रेबारी के घर गई। उसे धमकाकर उससे सच उगलवाया। उस रेबारी ने बता दिया कि मैं और महेन्द्र मेरे ऊट पर सवार होकर मूमल दे के महल में जाते हैं।

महेन्द्र की मां ने चार कीलें मंगवाकर उस ऊट के पैरों में डलवा दीं। इससे ऊट गिर गया और अपने पैरों पर खडा होने में अक्षम हो गया।

बुढिया ने घर आकर अपनी बहुओं से कहा– अब मैं तुम्हारे सुख कर दूगी।

अब महेन्द्र सध्या के समय रेबारी के घर आया। ऊंट को निढाल पडा देखा। उसके पैर सभाले तो कीलें गड़ी हुईं दिखाई दीं। महेन्द्र ने ऊट के पैरों से कीलें निकलवाकर मरहम लगाया। रेबारी से पूछताछ की तो उसने सारे समाचार बताए।

उधर मूमल दे अपने महल में महेन्द्र के इतजार में बैठी थी। तभी उसकी एक सहेली मर्द का वेश धारण किए हुए आकर बोली– बहिन ! मैंने तुम्हारे पति के रूप की बहुत प्रशसा सुनी है, अत उसे देखने के लिए आई हू।

मूमल दे ने उसे बताया कि वे तो अर्द्धरात्रि के समय आएंगे, अत तुम यहीं पर रहो। अब वे दोनों बतियाने लगीं परतु महेन्द्र देर रात तक नहीं आया। तव मूमल दे ने अपनी उस सहेली से कहा कि वे तो अभी तक आए नहीं, अत अब हम दोनों इसी पलंग पर ही सो जाए। जब वे यहा पहुचकर ऊट को विठाएंगे तो हमें पता चल जाएगा।

अव मर्द वेश धारण किए हुए वह सहेली भी मूमल दे के साथ पलग पर सो गई। उधर महेन्द्र ऊट पर चढ़कर रात्रि के अतिम प्रहर में मूमल के महल पहुंचा। आगे मूमल दे को किसी अन्य पुरुष के सग सोया देखकर वह क्रोध से भर

उठा। उसने कटार निकालकर मूमल दे को मारना चाहा। फिर मन में विचार किया कि इससे स्त्री-हत्या का पाप लगेगा। यों विचारकर उसने एक पत्र लिखकर उसे कटार में डालकर उस कटार को दीवार में घुसेड दिया और उसी समय ऊंट पर चढकर अपने शहर लौट गया।

जब मूमल दे की आख खुली तो उसने दीवार में कटार गडी हुई देखी। उसने पास पहुंचकर कटार से वह पत्र निकालकर पढा। पत्र इस प्रकार था– "तुम्हें पराए पुरुष के साथ सोते हुए देख लिया है, अत अब तुम्हारे महल में इस जन्म में आने का तीन तलाक है।"

पत्र पढकर मूमल दे को बडी ठेस लगी। उसने अपनी सहेली को जगाकर विदा किया और खुद महेन्द्र के शहर में आई। बाग में डेरा किया। उधर महेन्द्र ने बादशाह से कहा– अब आपकी इच्छानुसार मुझे युद्धभूमि में भेज दीजिए।

तब बादशाह ने महेन्द्र को किसी लक्ष्य-क्षेत्र के लिए भेज दिया। पीछे से मूमल महेन्द्र पवार के घर पहुची। अपनी सास के पैर छुए। अब महेन्द्र की तीनों पत्निया इकट्ठी हुई। तब सास ने तीनों बहुओं को अढाई-अढ़ाई मासा (तौल विशेष) कस्तूरी दी। दोनों बहुओं और सास की कस्तूरी तो सवा-सवा मासा भर रही और मूमल दे के अढाई मासा ही रही।

तब सास ने जान लिया कि नई बहू बहुत पुण्यवान है। इस पर दोनों बहुओं को सास ने कहा– इसके आगे अपना जोर नहीं चलेगा। यदि यह जीवित रहेगी तो अपने को कभी सुख नहीं मिलेगा, अत मूमल दे को मरवाना ही ठीक रहेगा।

ऐसा विचारकर उन्होंने महेन्द्र का दुपट्टा हिंगलु से रगकर दासी के साथ मूमल दे के पास भिजवा दिया। दासी ने जाकर मूमल दे को वह दुपट्टा यह कहते हुए सौंप दिया कि महेन्द्र पवार तो युद्ध में काम आ गए, यह लो उनका दुपट्टा !

दुपट्टा देखकर मूमल दे ने अग्नि-स्नान करने की उद्घोषणा की। उसने अपने सेवकों से कहा– गाव के बाहर अग्नि-चिता तैयार करो, मैं अपने पति के पीछे सती होऊगी।

अब सेवकों ने अग्नि-चिता तैयार की। मूमल दे ने उस चिता में प्रविष्ट होकर अग्नि-स्नान कर लिया।

उधर महेन्द्र पवार को अनुकूल शकुन न होने से वह वापस लौट आया। उसने गांव के बाहर चिता देखकर पूछा– यह चिता किसकी जल रही है ?

तब सेवकों ने बताया– आपकी मृत्यु का समाचार सुनकर मूमल दे ने अग्नि-स्नान कर लिया है।

यह सुनकर महेन्द्र ने मन में विचार किया कि यह तो सती स्त्री थी और मुझ जैसे पापी ने इस पर झूठा लांछन लगाया। मैंने तो इसे इतना कष्ट दिया और इसने मेरे लिए अग्नि-स्नान कर लिया। यदि मेरे प्रति उसने इस प्रकार की प्रीति निभाई है तो मुझे भी इसी चिता में अग्नि-स्नान करना चाहिए। यों विचारकर वह घोडे सहित चिता में कूद पडा। दोनों साथ ही भस्म हो गए।

यह समाचार सुनकर पीछे मा और दोनों बहुओं ने रोना-पीटना शुरू कर दिया और विलाप करने लगीं। परंतु अब पश्चात्ताप करने से कुछ भी हासिल होने वाला नहीं था। अपने ही हाथों से ऐसा अकार्य करवाकर वे बहुत दु खी हुईं। उनकी शेष उम्र अशेष दु ख में व्यतीत हुई।

इस प्रकार जो अपने लिए सुख की चाह रखता है और दूसरों का बुरा चाहता है, उसका कभी भला नहीं हो सकता। पुण्य के बिना सुख नहीं मिल सकता।

(२६१)

## लाली के लेखे

एक राजपूत और उसकी पत्नी। घर में दो ही प्राणी। उनके लाली नामक इकलौती और लाड़ली लडकी थी जिसका विवाह बडे घराने में कर दिया था।

लाली के पास पहनने के लिए आभूषणों की कोई कमी नहीं थी। पीहर पक्ष से भी खूब गहने बनवाए गए थे और ससुराल वालों ने भी खूब गहने करवाए।

एक बार लाली अपने पीहर में अस्वस्थ हो गई। कई वेदों ने उपचार किया परतु स्वस्थ नहीं हुई। कुछ ही दिनों बाद उसकी मृत्यु हो गई। मा-बाप दु खी होकर विलाप करने लगे। बारह दिन बीत गए फिर भी मा-बाप का दु ख कम नहीं हुआ।

इधर एक ठग को इस बात का पता लगा कि लाली के मां-बाप को अपनी लडकी के प्रति अत्यत मोह। एक बार वह राजपूत तो किसी कार्यवश दूसरे गांव गया हुआ था, पीछे से वह ठग ज्योतिषी का रूप धारण कर लाली की मा के पास पचाग लेकर पहुचा।

लाली की मां ने उससे पूछा– आप कहां से आए हैं ?

तब ठग बोला— तुम्हारी लाली बिटिया ने मुझे भेजा है। उसने मुझ से कहा कि मेरे माता-पिता मेरी चिंता में व्यथित रहते हैं।

इस प्रकार ज्योतिषी के रूप में उस ठग ने लाली के बारे में और भी कई झूठे समाचार उसकी मां को सुनाते हुए कहा कि लाली ने अपने गहने मंगवाए हैं।

लाली की मां बड़ी खुश हुई— भला हो इस ज्योतिषी का, जो लाली के समाचार तो लाया। इस प्रकार खुश होकर उसने ज्योतिषी को लाली के सारे गहने सौंपते हुए कहा— ये गहने मेरी लाली को दे देना। उसे और भी किसी चीज की जरूरत पडे तो ले जाना परंतु तुम प्रतिदिन मेरे पास आकर लाली बिटिया के समाचार सुनाना।

अब वह ठग अपने घर आ गया। गहनों को जमीन में गाड़कर उसने ज्योतिषी के रूप में आकर फिर राजपूत की स्त्री को कहा— लाली बिटिया ने कपडे मगवाए हैं। इसी प्रकार बर्तन मंगवाए, शृगार-पेटी और अन्य वस्तुएं मंगवाईं। लाली की मा ने एक-एक कर उसे सारी वस्तुए दे दीं।

अब उसने उस ज्योतिषी का वेश धारण किए ठग से कहा— एक दिन हमारी लाली बिटिया के दर्शन तो करवा दे।

तब वह ठग बोला— लाली बाई ने कहा है कि जब मेरे पिता घर आएगे तब मैं माता-पिता दोनों से एक साथ ही मिलूगी।

यह बात कहकर ठग अपने घर आ गया। अगले दिन राजपूत भी युद्धभूमि से लौट आया। उसने अपनी स्त्री को प्रसन्नचित्त देखकर पूछा— तुम बडी खुश नजर आ रही हो, सो क्या कारण है ?

तब वह बोली— अपनी लाली के राजी-खुशी होने के समाचार आए हैं।

पति ने पूछा— किसने बताए ?

इसने कहा— ज्योतिषी ने बताए हैं।

यह सुनकर राजपूत के मन को झटका लगा। उसने जान लिया कि ज्योतिषी लाली के सारे गहने और सामान ले गया है। फिर भी उसने अपनी पत्नी से पूछा— लाली के सारे गहने मुझे दो, सो उसके ससुराल पहुंचा आऊं।

पत्नी बोली— वह तो लाली के लेखे लग गया।

उसने पूछा— कपडे ?

वह बोली— लाली के लेखे लग गए।

तब उसने पूछा– बर्तन आदि ?

पत्नी बोली– वे भी लाली के लेखे लग गए। डब्बी-कूपले और सिरख-पथरने आदि सारा सामान लाली के लेखे लग गया।

तब राजपूत ने जान लिया कि अवश्य ही कोई ठग ज्योतिषी का रूप धारण करके आया है। यह सोचकर वह चिता में पड गया।

पत्नी बोली– आप चिंता न करें, ज्योतिषी के रूप में वह ठग आता दिखाई दे रहा है।

यह देखकर राजपूत उस ठग के आने से पहले ही घर में छुपकर बैठ गया।

कुछ ही देर में वह ठग वहा पहुंचा और बोला– ए लाली की मा, लाली के समाचार सुनो !

तभी घर के अदर की ओरी में छुपा राजपूत हाथ में तलवार लेकर बाहर निकला। राजपूत को देखकर ठग दौड़ने लगा। राजपूत ने सोचा कि पैदल पहुंचकर तो इसे पकड नहीं पाऊगा। तब उसने घोडी पर सवार होकर ठग का पीछा किया।

अब आगे ठग और पीछे राजपूत। उसे देखकर ठग ने सोचा कि यह तो घोडी पर सवार है, अत आ पहुचेगा। तब वह ठग वटवृक्ष पर चढ गया। वटवृक्ष के पास पहुंचकर राजपूत भी घोडी से नीचे उतर गया और ठग के पीछे वटवृक्ष पर चढ़ने लगा।

तब वह ठग वटवृक्ष की शाखा पकडकर नीचे खडी घोडी की पीठ पर सवार हो गया और घोडी को भगाकर अपने गाव आ गया।

इधर वह राजपूत हताश होकर पैदल चलते हुए शाम तक अपने घर पहुचा। उसे पैदल देखकर उसकी पत्नी ने पूछा– घोडी कहा है ?

राजपूत बोला– वह भी लाली के लेखे गई।

राजपूतानी ने पूछा– तलवार कहा है ?

वह बोला– तलवार भी लाली के लेखे।

ऐसे भोले मनुष्य, जिन्हें मोह में अधे होने के कारण कुछ भी ध्यान नहीं रहता।

(२६२)

## एक दिन का राज

दो साहूकारों के पुत्रों ने राजकुमार से दोस्ती कर ली। वे तीनों साथ-साथ खेलते थे और उनमें परस्पर अत्यंत प्रेम था। साहूकार के पुत्र ने राजकुमार से कहा– कुवरजी ! अभी तो आप हम से बहुत स्नेह रख रहे हैं परतु जब राजा बनोगे तो हमें भूल जाओगे।

राजकुमार बोला– मैं तुम्हें कभी नहीं भूलूगा।

तब सेठ के पुत्र बोले– कुवरजी ! अभी तो आप कह रहे हैं परतु बाद में याद रखना बहुत कठिन है, अत वचन दीजिए।

राजकुमार बोला– मागो !

तब उन्होंने कहा– हम दोनों को एक-एक दिन का राज देना पडेगा।

अब राजकुमार ने दोनों को एक-एक दिन के राज के अलग अलग पत्र लिखकर सौंप दिए।

इस बात को काफी समय बीत गया। एक दिन राजा ने आयुष्य पूर्ण किया। तब राजकुमार ने राज्यभार सभाल लिया। सुखपूर्वक राज करने लगा।

उधर राजकुमार का एक बालमित्र अपनी दूकान में बही-पत्र टटोल रहा था। उसमें उसे वह पत्र मिल गया जिसमें राजकुमार ने उसे एक दिन के लिए राज सौंपने का वचन दिया था। अब वह पत्र लेकर श्रेष्ठीपुत्र राजा के पास चल पडा। आगे प्रोल के प्रहरी ने उसे पूछा– तुम कौन हो ?

तब उसने कहा– मैं राजा का बालमित्र हू।

प्रहरी ने सूचना भिजवाई तो राजा ने अंदर आने की आज्ञा दे दी। राजा के पास पहुच कर साहूकार के पुत्र ने वह पत्र दिखाया। पत्र देखकर राजा बोला– ठीक है, लो आज का राज तुम करो।

अव राजा तो रनिवास में चला गया और साहूकार का पुत्र सिंहासन पर वैठा। पूरे शहर में अपने राजा बनने की उद्घोषणा करवाई। इसके वाद उसने नाई को बुलवाकर कहा– जिस प्रकार राजा के हजामत बनाते हो, उसी तरह मेरी भी हजामत वनाओ।

नाई को हजामत बनाने में पूरा सवा प्रहर लगा। फिर उसने स्नान किया और नए वस्त्राभूषण पहने। छक्कर भोजन किया और सो गया। दिन के चौथे प्रहर में आख खुली। तव उसने शहर के सभी साहूकारों को इकट्ठा किया। सारी वस्तुओं

पर दुगुना कर लगा दिया। किसी साहूकार से लाख रुपए लिए और किसी से दो लाख। इस प्रकार पूरी प्रजा से यथायोग्य रुपए बटोरकर राज खजाने में डाले। वे रुपए अपने नाम उधार लिखवा दिए। संध्या के समय सभी साहूकारों को महल से विदा कर दिया।

रात्रि भोजन करने के बाद उसने भाग घुटवाई और नर्तकियों से नृत्य करवाया। देर रात्रि को सोने के कारण सुबह होने पर भी उसकी नींद नहीं खुली। तब राजा के सेवकों ने उसे धक्के मारकर बाहर निकाल दिया।

जब वह बाजार में आया तो लोग उधार के रुपए मागने लगे। कोई लाख रुपए माग रहा था तो कोई पचास हजार। एक ही दिन में उसने इतना कर्ज चढा लिया कि उधार देने वाले उसके घर का सारा धन-माल उठाकर ले गए। उसकी हवेली, दूकान और नोहरा आदि अचल सम्पत्ति भी छीन ली। इससे वह बहुत दु:खी हो गया। अब उसे एक वक्त की रोटी मिलना भी मुश्किल हो गया। उसने शेष जीवन घोर दु खों में व्यतीत किया।

इधर राजा के दूसरे बालमित्र साहूकार को भी अपने बही-पत्र-टटोलते हुए 'एक दिन का राज' वाला वह पत्र मिल गया। पत्र देखकर बडा खुश हुआ। अब वह भी उस पत्र को लेकर राजमहल की तरफ चल पड़ा। आगे प्रोल के प्रहरी ने पूछा– कौन हो तुम ?

उसने कहा– मैं राजा का बालमित्र हूं।

तब प्रोल के प्रहरी ने जाकर राजा से निवेदन किया– महाराज ! आपका एक बालमित्र साहूकार आया है, वह आप से मिलना चाहता है।

राजा ने कहा– उसे अंदर आने दो।

राजा के पास पहुंचकर उस बालमित्र ने उसे प्रणाम किया और वह पत्र निकालकर उसके सम्मुख रखा। पत्र पढकर राजा प्रसन्न हुंआ। राजा ने विचार किया कि पहले वाले बालमित्र ने एक ही दिन में राज्य के भडार भर दिए, अत इसे भी एक दिन का राज देकर देख लेते हैं, देखें यह क्या करता है। राजा ने उस बालमित्र साहूकार से कहा– यह ले भाई, आज का राज।

अब राजा तो रनिवास में जा बैठा और नए राजा ने पूरे शहर में अपनी आन-दुहाई दिलवायी। इसके बाद उसने सभी साहूकारों को बुलवाया। साहूकार सकते में आ गए। वे सोचने लगे कि पहले वाले एक दिन के राजा ने तो हमारा सारा धन लेकर राज-खजाना भर लिया, अव न जाने यह क्या आफत खडी करेगा ? लोग डरते-सहमते आकर उपस्थित हुए।

राजा ने उन लोगों से कहा— तुम लोग डर क्यों रहे हो ?

तब साहूकार बोले— पहले वाले एक दिन के राजा ने दुगुना कर लगाया था, इसी कारण घबरा रहे हैं। नया राजा बोला— तुम घबराओ मत।

अब उसने राज्य कर पहले से आधा कर दिया। राज्य की सीमा पर गधे की प्रतिमा स्थापित करवाकर (प्राचीन काल में यह परपरा थी कि किसी घोषणा का उल्लंघन करने वाला गधे सदृश माना जाता था, अत. लोग उसका उल्लघन नहीं करते।) इस सूचना का रोपण करवा दिया। सारे गुनाह माफ किए। किसी साहूकार को पाच हजार और किसी को दस हजार रुपए यूं ही दे दिए। तब लोग बडे प्रसन्न हुए। उसने अपने घर भी दस-बीस हजार रुपए का धन-माल पहुंचा दिया। रथ, डोली, पालकी और अन्य अनेक वस्तुए आवश्यकता के अनुसार घर पहुचाई। सूर्यास्त से कुछ समय पहले उसने पूर्व राजा को पुन सिहासन सौंप दिया।

राजा का वह बालमित्र साहूकार जब बाजार से होते हुए अपने घर लौटने लगा तो दूकानों में बैठे साहूकार उसे झुककर जुहार करने लगे। लोग उसके गुणगान करते नहीं थके। उसे धन्य, धन्य ! कहने लगे। इस प्रकार वह अपने घर आया तो सभी सज्जन-स्नेही बहुत प्रसन्न हुए।

(२६३)

## खाती देखूं जीमतौ

किसी साहूकार के यहा एक खाती काम करता था। साहूकार उस खाती को ताजे माल खिलाता था। सेर भर की रोटी के ऊपर पाव घी और पाव गुड।

उस खाती को इस प्रकार का भोजन करते देखकर एक डोम (दमामी) ने सोचा कि खाती का काम अच्छा है। भोजन में कम से कम ताजा माल तो खाने को मिलता है। दमामी का काम बेकार है। कितने जनों के बाप-दादाओं के नाम लेकर उन्हें शुभराज करता हू फिर भी खाने को रूखे-सूखे और ठडे टुकडे मिलते हैं। खैर ! अब आज के लिए तो टुकड़े माग लाऊ। यह सोचकर वह रोटी की जुगाड में निकल पडा।

दोपहर को जब वह उसी रास्ते से वापस आया तो उसने देखा कि खाती खाना खाकर लक्कड़ चीरने में लग गया है। उसके सर से बहता पसीना पैरों तक आ रहा था। इस प्रकार खाती को कडी मेहनत के साथ कुल्हाडी से लक्कड चीरते देखकर वह सोचने लगा कि इससे तो मेरा काम ही अच्छा है। वह बोला—

(दोहा)

*खाती देखूं जीमतौ, सहीज खाती होऊ ।*
*लक्कड़ा देखूं फाड़तौ, डूंब को डूंब रहूं ।।*

अर्थात् जब खाती को खाना खाते हुए देखता हू तो मन करता है कि क्यों न मैं भी खाती का कार्य कर लू, परंतु जब लक्कड़ चीरते समय उसे पसीना-पसीना हुआ देखता हू तो मन कहता है दमामी का दमामी ही बना रहू।

(२६४)

## दो-दो बातें नहीं हो सकतीं

एक जाटनी भूख से जूझ रही थी। उसके लालिया नामक एक बेटा था जिसे उसने दस मण (चार क्विटल) जवार (अनाज) के बदले बेच दिया।

उसके बाद जाटनी ने खेती की। खेत में खूब सारी जवार पैदा हुई। अब उसे अपना बेटा याद आया। वह मगरे पर चढकर जोर से आवाज देने लगी– हे लालिये बेटे ! जल्दी लौट आ। जल्दी आ रे लालिया, ओ लालिया ! अपने खेत में खूब जवार हुई है।

तब लोग बोले–

(दोहा)

*ऊंचा मगरा री जाटणी, नेहड़लौ निवार ।*
*दो-दो वातां ना हुवै, लालीयौ नै जवार ।।*

(अर्थात्– हे ऊचे मगरे पर रहने वाली जाटनी ! अपने स्नेह का निवारण कर। दो-दो बातें एक साथ नहीं हो सकतीं। जवार के बदले लालिये बेटे को बेच दिया और अब जवार होने पर पुत्र के लिए प्रलाप कर रही है। लालिये के बदले अब जवार से ही संतोष करना पडेगा।)

सुनकर जाटनी बहुत दुःखी हुई। पुत्र के लिए विलाप करने लगी, परतु अब कुछ नहीं हो सकता।

(२६५)

## मूलदेव की कथा

जिस पुरुष में जुआ खेलने की लत लगी हो, उसके धर्म का नाश निश्चित है। इस सवध में यहां मूलदेव की कथा लिख रहे हैं –

उज्जयिनी नगरी में विचारधवल नामक राजा राज्य करता था। उसी नगरी में सुदर, कलावत और गुणों की खान माना जाने वाला देवदत्त नामक ब्राह्मण भी रहता था।

उधर पाटलीपुत्र नगर के राजा का पुत्र मूलदेव जुए के व्यसन में पडकर अपने पिता का धन बर्बाद कर रहा था। पिता ने सोचा कि यह पुत्र गुणवान तो है परतु जुआरी है।

मूलदेव पाटलीपुत्र से चलकर उज्जयिनी नगरी में गया। वहा वह औषधि विशेष से वामन-रूप धरकर देवदत्ता नामक वेश्या के घर के पास रहने लगा। वह मधुर स्वर में गाता था। उसका स्वरमाधुर्य और सगीत सुनकर देवदत्ता वेश्या ने अपनी दासी कुब्जा को भेजकर उसे अपने यहा बुलवाया। मूलदेव भी उससे मिलने को आतुर था। वह उस वेश्या के घर गया। वहा उसने वीणा वादन कर राग अलापी। देवदत्ता उसकी आवाज पर मोहित हो गई। उसने कहा कि ऐसी कला का जानकार कुरूप नहीं हो सकता।

तब मूलदेव अपने कृत्रिम रूप को हटाकर वास्तविक रूप में आया। अब देवदत्ता वीणा बजाने लगी। उसका वीणा-वादन सुनकर मूलदेव ने कहा— इस वीणा के बीच में तुम्हारा केश अटका हुआ है, उसके कारण ही यह स्वर भग हो रहा है।

देवदत्ता ने जब वीणा में केश अटका हुआ देखा तो उसे बडा आश्चर्य हुआ। उसने मन में विचार किया कि यह तो कोई विद्याधर अथवा देवता का गधर्व है। यह सोचकर वह मूलदेव पर आसक्त हो गई।

तब माता ने अपनी पुत्री देवदत्ता से कहा— इस निर्धन मूलदेव को छोडकर अचल जैसे धन सपन्न व्यक्ति का ध्यान धरो।

देवदत्ता ने जवाब दिया— मैं गुणों की अनुरागिनी हूं, धन की नहीं। ऐसा कहकर उसने परीक्षा करने के लिए दासी को भेजकर धनवान अचल से गन्ने मगवाए। दूसरी दासी भेजकर मूलदेव से भी गन्ने मगवाए।

अचल धनवान ने पूरी गाडी भरकर गन्ने भेजे। उन गन्नों को देखकर देवदत्ता वेश्या ने कहा— क्या मैं हथिनी हू, सो गाडी भरकर गन्ने भिजवाए हैं।

इधर मूलदेव ने गन्ने को छीलकर उसके छोटे-छोटे टुकडे बनाकर उसे एक उत्तम पात्र में रखा और वील, इलायची और मिश्री आदि सामग्री डालकर उस पात्र को देवदत्ता के पास भिजवाया।

यह देखकर द्वेष धरते हुए अचल ने उस वेश्या की माता को एक सौ आठ दीनार सौंपते हुए कहा– इस बार मूलदेव जब भी तुम्हारे यहा आए, मुझे खबर कर देना।

तब वेश्या की माता ने अपनी पुत्री को कहा कि अचल एक सौ आठ दीनार देकर गया है और यह कहकर गया है कि मैं बाहर जा रहा हू, अत आ नहीं पाऊगा।

यह सुनकर देवदत्ता ने मूलदेव को संदेशा भेज दिया। मूलदेव आकर सेज पर विराजमान हो गया। तभी वेश्या की माता ने इसकी खबर अचल को भिजवा दी। तब अचल भी आ गया। उसे आते हुए देखकर देवदत्ता ने मूलदेव को सेज के नीचे छुपा लिया। दुष्ट अचल सेज के ऊपर जम गया। वह स्नान और दातुन भी वहीं करता था। उसने मूलदेव को देख लिया और उसकी चोटी पकडकर बाहर निकालते हुए कहा– जीवित रहते हुए फिर कभी इस तरफ मुह मत करना।

इस प्रकार मूलदेव को लज्जित होकर वहा से निकलना पड़ा। उज्जयिनी से चला तो वेना नदी के तट पर उसे निर्घुण शर्मा नामक ब्राह्मण मिला। रास्ते में भोजन का समय होने पर उस ब्राह्मण ने भोजन किया परंतु उसने मूलदेव को खाने के लिए कुछ भी नहीं दिया। इस प्रकार तीन दिन भूखा-प्यासा रहकर उसने जगल पार किया। अब क्षुधा पीड़ित मूलदेव ने उस ब्राह्मण को पूछा– भाई, यहा आस-प्रास कोई गाव है ?

ब्राह्मण बोला– हां, दाईं तरफ नजदीक में ही एक गांव है, परतु मैं तो वहां पर नहीं रुकूगा। यह कहकर ब्राह्मण आगे चल पडा।

चूंकि उस घने जंगल को मूलदेव ने उस ब्राह्मण के साथ ही पार किया था, अत इसे उपकार मानकर मूलदेव ने उस ब्राह्मण को कहा– जब मेरे पास धन-दौलत हों तब मुझ से जरूर मिलना।

यह कहकर ब्राह्मण को विदा किया। अब मूलदेव अकेला ही भिक्षा के लिए इधर से उधर भटकने लगा। तब कहीं पर उसे उडद-बाकले (उडद के उबले हुए दाने) मिले। उन्हें लेकर वह तालाब पर आया। तभी सामने से एक साधु मास-खमण के पारणे की गोचरी करने के लिए आता दिखाई दिया। मूलदेव ने विनय भाव से वे उड़द- बाकले उस साधु को वहरा दिए। मूलदेव की इस दानशीलता से उस क्षेत्र का देवता प्रसन्न हुआ। देवता ने मूलदेव से कहा– वर मागो !

मूलदेव वोला– देवदत्ता वेश्या, हजार हाथी और राज्य दीजिए।

देवता से यह वरदान लेकर मूलदेव आगे चला। वेना नदी के तट के पास तपस्वियों की जमात थी, मूलदेव भी रात्रि को वहीं रहा। जब उसे नींद आई तो उसने स्वप्न में चंद्रमा को मुख में प्रवेश करता हुआ देखा। एक तपस्वी के शिष्य ने भी यही स्वप्न देखा। सूर्योदय होने पर शिष्य ने अपने गुरु से स्वप्न का फलन पूछा। तब गुरु ने कहा— आज घी-गुड का रोटा मिलेगा।

स्वप्न के अनुरूप तपस्वी और शिष्य को वही मिला। मूलदेव ने भी प्रभात के समय नगर में जाकर एक स्वप्न-पाठक को प्रणाम करके उससे स्वप्न का फलन पूछा। तब उसने कहा— आज से सातवें दिन तुम राजा बनोगे।

सयोग से उसी नगर के राजा का निधन हो गया। वह नि.सतान था। तब लोगों ने एक घोडे पर मंत्र का प्रयोग कर उसे नए राजा की खोज के लिए छोड़ा। सातवें दिन वह घोडा घूमता-घूमता वेना नदी के तट पर पहुचा। वहा उसने मूलदेव को राजा के रूप में चुना। अब मूलदेव उस नगर का राजा बन गया। हजार हाथियों वाले राज्य को पाकर वह सब प्रकार से सुखी रहने लगा।

अब मूलदेव ने उज्जयिनी के राजा से मुलाकात की। कई लाख दीनार और द्रव्य भेंट कर उससे स्नेहभाव बढ़ाया। तब उसने देवदत्ता वेश्या को मंगवा लिया। मूलदेव ने उसे अपनी पटरानी बनाकर रख लिया।

अब एक दिन समुद्र के मार्ग से चलता हुआ अचल, वेना नदी के तट पर पहुचा। उसे कर चोरी के आरोप में पकड़ लिया गया। सेवकों ने उसे बधक बनाकर राजा के सामने हाजिर किया। राजा ने अचल को पहचान लिया।

राजा ने उससे पूछा— क्या तुम मुझे जानते हो ?

अचल बोला— महाराज ! आपको कौन नहीं जानता ?

अब अचल के सामने देवदत्ता को बुलवाया गया। देवदत्ता ने अचल को कहा— ये राजपुत्र हैं, जिनसे तुम द्वेष रखते थे।

यह सुनकर अचल अपने अपराध के लिए क्षमा-याचना करता हुआ राजा के पैरों में गिर पडा। मूलदेव राजा ने उसे बेडी-बधन से मुक्त करवाकर विदा किया। अचल उज्जयिनी नगरी चला गया।

अब जिस ब्राह्मण ने मूलदेव के साथ जंगल का रास्ता पार किया था, वह मूलदेव के राजा बनने का समाचार सुनकर वहां आया। मूलदेव ने उसे गांव देकर प्रसन्न किया। इस प्रकार राजा मूलदेव अंतिम समय में धर्मपालन करता हुआ देवलोक गमन कर गया, जहां से मोक्ष को प्राप्त होगा। इस प्रकार जुए से धनहानि जानकर इस व्यसन को त्याग देना चाहिए।

(२६६)

## वररुचि की कथा

मद कहो या मदिरा, जो पुरुष इसका सेवन करता है, उसका यश घटता है, अपयश बढता है। इस सबध में यहां वररुचि की कथा लिख रहे हैं –

पाटलीपुत्र नामक नगर में नद नामक राजा राज्य करता था। उसके मत्री का नाम सकडाल था, जिसके दो पुत्र थे– स्थूलिभद्र और श्रीयक।

अब एक दिन राजसभा में वररुचि नामक पडित आया। उसने उस राज्य की स्तुति में एक सौ आठ नए छंदों की रचना कर नंद राजा को प्रसन्न कर दिया। सभा में उपस्थित सभी लोग प्रसन्न हुए।

सकडाल मत्री केवल जैन धर्म की प्रशंसा किया करता था अन्य मतावलंबियों की नहीं। तब पडित वररुचि ने विचार किया कि किसी प्रकार सकडाल मत्री को प्रसन्न किया जाए। उसके प्रसन्न हुए बिना राजा दान में कुछ भी नहीं देगा। तब उसने सकडाल मत्री के घर जाकर उसकी स्त्री लक्ष्मीदेवी को आशीर्वाद देते हुए कहा– यदि मंत्रीजी राजा के आगे मेरी प्रशसा कर दे तो मैं राजा के दान का पात्र बन जाऊगा। तुम उन्हें समझाकर कहो कि वे राजा के आगे मेरी प्रशसा करें।

यह बात सुनकर लक्ष्मीदेवी ने भोजन के समय अपने स्वामी सकडाल मत्री को कहा– यदि कोई परदेशी ब्राह्मण आकर राजा से दान पाता है तो इसमें तुम्हारा कौनसा धन लगता है ?

अपनी स्त्री का कहा मानकर सकडाल मत्री ने राजा के समक्ष पंडित वररुचि की प्रशसा कर दी। राजा ने प्रसन्न होकर वररुचि को एक सौ आठ दीनारें दीं। इस प्रकार वररुचि को दान-सम्मान पाते हुए बहुत दिन हो गए। तब मत्री ने सोचा कि ऐसे तो राज खजाने का धन घटता जाएगा। इस प्रकार के फालतू खर्च को तो रोकना ही उचित रहेगा। यह विचारकर मत्री ने राजा से कहा– यह ब्राह्मण आपको पुराने-काव्य सुना रहा है। इनकी रचना इसने नहीं की है। ऐसा काव्य तो मेरी सातों पुत्रियों को भी याद है।

अब मंत्री की सात कन्याए कनात के पीछे बैठ गईं। उस ब्राह्मण ने राजा के समक्ष जो काव्य सुनाया उसे सुनकर इन कन्याओं ने भी विद्या के प्रभाव से उसे दुबारा सुना दिया। तब राजा उस ब्राह्मण पर क्रोधित हुआ और उसका दरबार में आना बद करवा दिया।

अब वह ब्राह्मण सध्या के समय गगा नदी के बीच एक सौ आठ दीनारों की थैली रख आता और सुबह जब स्नान और गगा-स्तुति करके लौटता तो वे

दीनारें घर ले आता। लोगों से कहता— मुझे गगा देवी ने दान दिया है। इस प्रकार वह लोक में यश प्राप्त करने लगा।

उस ब्राह्मण के कपट की पोल खोलने के लिए मत्री सकडाल ने रात्रि के समय सेवक को भेजकर नदी में से एक सौ आठ दीनारों की थैली मगवा ली। सूर्योदय होने पर राजा और अन्य गणमान्य लोग नदी के किनारे पहुच गए। उस ब्राह्मण ने स्नान करते हुए गगा-स्तुति की परतु आज दीनारों की थैली नहीं निकली। इस प्रकार वह लोगों के सामने बहुत लज्जित हुआ। तब सकडाल मत्री ने एक सौ आठ दीनारों की वह थैली राजा और अन्य गणमान्य लोगों को दिखाकर उस ब्राह्मण को सौंपी। तब वह ब्राह्मण शर्मिंदा होकर एकात के एक नगर में चला गया और वहां बालकों को पढ़ाने लगा।

अब सकडाल मंत्री के पुत्र श्रीयक का विवाह तय हुआ। उस विवाह में राजा को भेंट देने की इच्छा से शस्त्र, छत्र, चामर और हाथी-घोडों की व्यवस्था की जाने लगी। वररुचि ब्राह्मण को मिनी नामक दासी से इस बात की खबर लग गई। वह नगर के बालकों को इस प्रकार पढाने लगा—

*नंद राय नवि जांणण ही, जे सकडाल करेसि।*
*नद राय कू मारनै, सिरीयौ राज ठवेसि ॥*

यह दोहा बालकों को मौखिक याद हो गया। यह बात जव राजा के कानों में पडी तो उसने सेवक को सच्चाई जानने के लिए मत्री के क्रियाकलापों की जानकारी लेने भेजा। सेवक ने लौटकर राजा को बताया कि लोकवाणी सत्य है।

यह सुनकर राजा क्रोधित हुआ। उसने मत्री के पूरे परिवार का खात्मा करने की ठान ली। राजा की ऐसी उग्र मानसिकता देखकर मंत्री ने अपने पुत्र श्रीयक से कहा— सुबह जब मैं राजा के पास जाऊगा, जहर खाकर जाऊगा। तब तुम आकर मेरा मस्तक विच्छेद कर देना। ऐसा करने से ही पूरे परिवार को सकुशल रख पाओगे।

इस प्रकार सकडाल मत्री ने विकल होकर अपने पुत्र श्रीयक को सारी वात समझाई। तव श्रीयक ने वैसा ही किया।

यह देखकर राजा ने श्रीयक को कहा— यह तुमने क्या किया ? श्रीयक बोला— मेरा पिता राजा का गुनाहगार था, ऐसा पिता किस काम का ?

यह सुनकर राजा वहुत प्रसन्न हुआ। उसने श्रीयक को अपना मत्री नियुक्त कर दिया। श्रीयक के भाई स्थूलिभद्र ने वैराग्य प्राप्त कर दीक्षा ग्रहण कर

ली। जब श्रीयक को इस बात का पता लगा कि उसके पिता की मृत्यु वररुचि के वचन के कारण हुई है, तब वैर लेने की चाह से उसने उपकोशा नामक वेश्या को बुलवाकर उसको कहा— तुम ऐसा कार्य करो जिससे वररुचि तुम्हारे वश में आकर मदिरा-पान करने लगे।

मंत्री के कहने पर उपकोशा वेश्या वररुचि को अपने वशीभूत कर उसे मदिरा पिलाने लगी। यह खबर पाकर मत्री ने कमल-पुष्प पर मेढल के फल का पुट देकर वररुचि को राजसभा के बीच बुलवाया। कमल देखकर वररुचि उसे सूघने लगा। तब मदिरा की बदबू प्रकट हो गई। तब वहा उपस्थित सभी लोगों ने उसका अपमान किया। ब्राह्मण होकर मदिरा-पान करने के प्रायश्चित के स्वरूप उसे गर्म शीशा पिलाया गया, जिससे उसकी मृत्यु हो गई। मरकर नरक में गया।

इस प्रकार मदिरा पीने से अपयश फैलता है। मरने के बाद भी हीन गति को प्राप्त होता है। ऐसा जानकार मदिरा-पान नहीं करना चाहिए।

(२६७)

## अजीत की कथा

वेश्या के पास जाने से कुल का विनाश होता है। यहां अजीत की कथा लिख रहे हैं :—

वाणीपुर नगर में जितशत्रु राजा राज्य करता था। उसकी पटरानी का नाम श्री था। उसी नगर में विजयमित्र नामक एक सार्थवाह निवास करता था। उसकी स्त्री का नाम सुभद्रा था। उनके एक पुत्र था। पूर्व भव में वह हस्तिनापुर के भीम नामक शिकारी का पुत्र था। भीम की स्त्री का नाम उत्पला था। उस पुत्र का नाम था— गोत्रस।

वह शिकारी के रूप में अनेक जीवों के नाक-कान आदि भेदता। ऐसे पाप-कर्म करते हुए उसने पाच सौ वर्ष की आयु पूर्ण की। पश्चात वह नरक में गया, जहा तीन सागरोपम आयु तक रहा। वहा से च्युत होकर उसने विजयमित्र सार्थवाह के यहा पुत्र-रूप में जन्म लिया।

तत्काल प्रसवित पुत्र को माता ने अपवित्र भूमि से उठाया। उसका नाम अजीत रखा गया। अजीत यहां सुखपूर्वक रहने लगा।

वहुत दिनों वाद समुद्र यात्रा में निकले हुए सार्थवाह विजयमित्र के जहाज वीच समुद्र में टूटकर डूब गए, जिसके कारण विजयमित्र मृत्यु को प्राप्त हुआ। पति

के मृत्यु-वियोग से दुखी सुभद्रा की भी मृत्यु हो गई। तब राजा ने अजीत को घर से निकालकर उसका घर अन्य किसी को दे दिया।

अब अजीत स्वच्छदवृत्ति से रहने लगा। वह सातों ही प्रकार के व्यसनों का सेवन करता था। वह कामध्वजा वेश्या के यहां भोग-विलास करता हुआ सुखपूर्वक रहने लगा।

एक बार राजा जितशत्रु की श्री नामक रानी अस्वस्थ हुई। रोग के कारण वह अत्यत दुर्बल हो गई। तब राजा उस वेश्या के यहा पहुंचा। वहा उसने अजीत को वेश्या से सुख-विलास करते हुए देखा। यह देखकर क्रोधित राजा ने अजीत को बधन में डलवा दिया। बाद में उसे पूरे नगर में घूमाते हुए शूली पर लटका दिया। अजीत मृत्यु को पाकर पहली नरक में गया।

इस प्रकार वेश्या की सगति से कुल का विनाश होता है, यह जानते हुए उत्तम कुल के मनुष्यों को इस दुर्व्यसन का त्याग करना चाहिए।

(२६८)

## राजा श्रेणिक की कथा

हिंसा, जीव-हत्या से दया-धर्म का नाश हो जाता है। यहां राजा श्रेणिक की कथा लिख रहे हैं :–

राजगृह नामक नगर में राजा श्रेणिक राज्य करता था। उसके सम्यक्त्व को प्राप्त करने से पहले की बात है। वह शिकार करने के लिए निकला। आगे जगल में एक गर्भवती हरिनी थी। उस हरिनी को राजा श्रेणिक ने एक ही तीर में ढेर कर दिया। हरिनी के साथ उसके गर्भ में पल रहा बच्चा भी मर गया। हरिनी और उसके छौने को मरा हुआ देखकर राजा श्रेणिक दया-विरोधी वचन कहने लगा– मेरे अदर कितनी शक्ति है सो मैंने एक ही तीर के प्रहार से हरिनी और उसके गर्भस्थ शिशु, दोनों को प्राणरहित कर दिया।

ऐसा कहकर उसने निकाचित कर्म के साथ नरक आयु का बधन बाध लिया। उन कर्मो से कितने ही सत्कर्म करने पर भी मुक्ति नहीं मिल सकती। बाद में उसने अनाथी मुनि से सम्यक्त्व धारण किया। निकाचित कर्मों के बधन के कारण उसे पहले ८४,००० वर्ष की नरक-आयु पूर्ण करनी पडेगी। आगामी चौवीसी में वह प्रथम पद्मनाभ नामक प्रथम तीर्थंकर होगा परंतु अभी तो वह नरक में पडा है।

इस प्रकार हिंसक कर्म की कभी सराहना नहीं करनी चाहिए।

(२६९)

## बृहष्पति पुरोहित की कथा

पराई स्त्री की सगति करने से सपूर्ण धन का नाश तो होता ही है, इस अधर्म के कारण नरक-गति में जाना पडता है। यहां बृहष्पति पुरोहित की कथा लिख रहे हैं –

कसूबा नगरी में सतानीक राजा राज्य करता था। उसकी रानी का नाम मृगावती था। उनके एक पुत्र था। उसका नाम युवराज उदायन था। उदायन की पत्नी का नाम पद्मावती था। राजा का पुरोहित सोमदत्त था और उसकी पत्नी का नाम वसुमती था। उनके बृहष्पतिदत्त नामक एक पुत्र था।

समय आने पर राजा सतानीक का निधन हो गया। युवराज उदायन राजा बना। बृहष्पतिदत्त को राज्य का पुरोहित बनाया गया। बृहष्पतिदत्त पुरोहित राजा का बालमित्र और अत्यंत विश्वासपात्र था, अत वह जब कभी भी राजमहल में जाता तो उसे कोई मना नहीं कर पाता था।

एक दिन उदायन राजा ने उस बृहष्पतिदत्त पुरोहित को रानी पद्मावती के साथ सासारिक सुखों का उपभोग करते हुए देख लिया। तब राजा ने क्रोधित होकर अपने सेवकों से बृहष्पतिदत्त पुरोहित को बंधन में डलवा दिया। बाद में उसका घर और सारा धन-माल छीनकर उसे शूली पर चढ़वा दिया। वह पुरोहित मरकर नरक में गया।

इस प्रकार पराई स्त्री की संगति करने से धन का नाश तो होता ही है, नरक में भी जाना पडता है। यह जानकर पर-स्त्री का त्याग करना चाहिए।

(२७०)

## क्रोध से हानि

उज्जयिनी नगरी में समुद्रदत्त नामक सेठ निवास करता था। उसकी पत्नी का नाम धारिणी था। उनके घर पर यज्ञदत्त काम करता था। कुछ समय बाद रोगग्रस्त होने के कारण सेठ समुद्रदत्त मृत्यु को प्राप्त हो गया। पुत्र ने अपने पिता के मृत्यु-संस्कार के कार्य संपूर्ण करवाए।

कर्म-योग से समुद्रदत्त की पत्नी धारिणी, यज्ञदत्त पर आसक्त हो गई। कहा भी गया है कि यौवनावस्था में काम पर नियत्रण रखना बडा कठिन होता है।

यज्ञदत्त के साथ उसके इस लोकविरुद्ध कृत्य के लिए पुत्र शिवकुमार माता को वर्जित करता।

तब धारिणी ने एक दिन यज्ञदत्त को कहा कि मेरा पुत्र शिवकुमार हम लोगों के अनुकूल नहीं है। जैसे कुमुद को सूर्य, तट को नदी का प्रवाह और जगल को दावाग्नि विनिष्ट कर देती है उसी प्रकार शिवकुमार आपका विनाश कर देगा, अत उसे षड्यत्रपूर्वक मरवा दीजिए।

तब यज्ञदत्त ने कहा— तुम्हारी यह बात युक्तिसंगत नहीं है। यह तुम्हारा पुत्र है और मेरा स्वामी। इसी के पुण्य-प्रताप से हम सुखपूर्वक रह रहे हैं, भला स्वामी से द्रोह करने का पाप कैसे किया जा सकता है ? ऐसे पाप के बारे में तो सोचा भी नहीं जा सकता।

धारिणी बोली— जो हमारे सुख में विघ्न पैदा करने वाला हो उसे मारने में कैसा पाप ?

धारिणी का यह वचन मानकर विषयासक्त यज्ञदत्त ने शिवकुमार को मारने की ठान ली। अब धारिणी ने उसके साथ षड्यत्र रचकर शिवकुमार को कहा— हे पुत्र ! तुम किसी का विश्वास मत करना।

एक बार फिर उसने छलपूर्वक शिवकुमार को कहा— हे पुत्र ! ग्वाले गोकुल की रक्षा भली भांति नहीं कर रहे हैं, अत. तुम दोनों वहा जाओ।

तब शिवकुमार और यज्ञदत्त हथियार लेकर गोकुल जाने के लिए रवाना हुए। वे दोनों आगे-पीछे चलने लगे। दोनों में से किसी को परस्पर विश्वास नहीं रहा। ऊबड-खाबड पथ पर चढ़ते-उतरते समय अचानक यज्ञदत्त ने म्यान में से तलवार निकाली। यज्ञदत्त की इस हरकत को जानकर शिवकुमार आगे दौड गया। गोकुल पहुचकर उसने ग्वालों को समझाया। वे सारे रात्रि के समय गायों के बाडे में ही बिस्तर बिछाकर सो गए। कुछ देर बाद शिवकुमार उठा। उसने अपने पथरने पर घास-फूस बिछाकर ऊपर चद्दर डालकर उसे ढक दिया। वह स्वय गायों के बीच में छुपकर खडा हो गया। यज्ञदत्त वहा पहुचा तो उसने शिवकुमार की खाली सेज पर तलवार से प्रहार किया। तभी पीछे से शिवकुमार ने आकर यज्ञदत्त को मार गिराया।

अब शिवकुमार स्वय ही चिल्लाने लगा— अरे चोरों ने यज्ञदत्त को मार डाला, चोरों ने यज्ञदत्त को मार डाला !

उसका शोर सुनकर सभी ग्वाले दौडकर आए। तब तक शिवकुमार ग्वालों

के साथ चोरों का पीछा करने का बहाना बनाते हुए बाड़े का एक चक्कर निकालकर वापस आ गया।

इस प्रकार यज्ञदत्त के चोरों द्वारा मारे जाने की बात गढकर शिवकुमार अपने घर लौट आया। तब उसकी माता ने पूछा– यज्ञदत्त कहा है ?

शिवकुमार बोला– वह पीछे आ रहा है। शिवकुमार सोचने लगा कि देखो, कर्मविपाक के कारण माता अपने पुत्र को ही मरवाना चाहती है। इसी सोच-विचार में वह पूरी रात सो नहीं पाया। तब उसे दिन में निद्रा आने लगी।

इधर माता ने देखा कि पुत्र शिवकुमार के खाडे (हथियार) पर चींटिया चढ़ रही हैं। जब उसने खाडे को निकालकर देखा तो वह खून से सना हुआ था। तब धारिणी ने जान लिया कि शिवकुमार ने यज्ञदत्त को मार दिया है। यह जानकर माता धारिणी ने निद्रा में सोए शिवकुमार को उसी खांडे से मार डाला। शिवकुमार की धाय माता पास में ही अनाज कूट रही थी। धारिणी का यह कृत्य देखकर धाय माता उठी और उसने धारिणी के सर पर मूसल दे मारा। मूसल के प्रहार से धारिनी भी मर गई।

इस प्रकार वे तीनों निर्दयता से अंतर्द्रोह करते हुए मृत्यु को प्राप्त हुए।

(२७१)

## मूर्ख की सेवा

मूर्ख व्यक्ति की सेवा नहीं करनी चाहिए। निम्न और हीन व्यक्ति की सेवा भी नहीं करनी चाहिए। यहा मोदकी तपस्वी की कथा लिख रहे हैं –

वद्रअचल नामक गाव के पास एक जटाधारी मूर्ख तपस्वी रहता था। उसने वनोद्यान में अपना आश्रम बना रखा था। ग्रामीण जन उस अज्ञान तपस्वी से प्रभावित होकर उसकी विशेष सेवा करते थे।

इस प्रकार कई दिनों बाद एक देवता कामधेनु के रूप में आया। वह कामधेनु उस उद्यान में सरस हरी घास चरने लगी। तब उस कामधेनु ने तपस्वी को कहा– तुम भी मेरे साथ नदन-वन में चलकर मनोवांछित लड्डुओं का भोजन करो।

तब वह कामधेनु उस तपस्वी को अपनी पूछ पकडवाकर आकाश में उडने लगी। नदन वन में लाकर उस तपस्वी को सरस लड्डुओं का भोजन करवाया। अव वह तपस्वी लड्डुओं के लोभ में प्रतिदिन कामधेनु की पूछ पकडकर वहा जाने लगा।

एक दिन गांव वालों ने पूछा कि तुम प्रतिदिन कहां जाते हो ? तब उस मूर्ख तपस्वी ने उन ग्रामीणों को लड्डुओं का भोजन करने की बात बतला दी। यह बात सुनकर गांव के लोग कहने लगे– हमें भी वे लड्डु दिखलाओ। तुम्हारी कृपा से हमें भी मोदकों का भोजन मिले। उसे हम तुम्हारी सेवा का प्रतिफल मानेंगे।

यह सुनकर वह मूर्ख तपस्वी बहुत प्रसन्न हुआ। उसने ग्रामीणों को कहा कि मैं कामधेनु की पूछ पकड़ूगा। मेरा शरीर इतना समर्थ है कि मैं तुम सब को साथ ले चलूं, अत तुम में से एक मुझे पकड लेना और फिर शृंखलाबद्ध होकर एक-दूसरे के पैर पकड लेना। वहा पहुचने पर मैं अवश्य ही तुम्हें लड्डुओं का भोजन करवा दूगा।

तपस्वी की बात सुनकर सभी गांव वाले उसके पास ही बैठे रहे। अब आधी रात होने पर कामधेनु आई। घास-फूस चरने के बाद कामधेनु की पूंछ को उस तपस्वी ने पकड लिया। उसका पाव पकड़ सभी गांववालों ने शृंखलाबद्ध होकर एक-दूसरे के पैर पकड लिए।

अब कामधेनु आकाश में उडने लगी। तब बीच में गाव के लोगों ने उस तपस्वी को पूछा कि वे लड्डु कितने बडे हैं ? तब उस मूर्ख तपस्वी ने अपने हाथों को फैलाकर कहा कि लड्डु इतने बडे हैं। उसके ऐसा करते ही कामधेनु की पूंछ छूट गई। उस तपस्वी के साथ सभी गाववाले धरती पर आ गिरे। किसी का मुह फूटा, किसी के दात टूट गए। किसी के हाथ टूटे और किसी के पैर। गाव के लोग भी उसके साथ नीचे गिरे। सभी बडे दुखी हुए और जगत् में हसी के पात्र बने।

इस प्रकार मूर्ख की सेवा नहीं करनी चाहिए।

(२७२)

## लेहताण !

एक सेठ का लडका बहुत भोला था। उसमें जरा भी अक्ल नहीं थी। घर में धन बहुत था, अत. उसका विवाह बडे घराने में किया गया। उसे सास-श्वसुर और साले-सालिया भी भोले ही मिले।

एक बार वह नाई को साथ लेकर अपने ससुराल गौना करने गया। ससुराल वालों ने अपने जमाई का तो खूब आदर-सत्कार किया परतु नाई की पूछ नहीं हुई। तब नाई ने गुस्से में आकर जमाई को कहा– ससुराल में तुम्हारा बहुत अनादर हो रहा है। पूरे गाव में घर-घर एक बात को लेकर तुम्हारी निदा हो रही है।

जमाई ने पूछा– किस बात की ?

तब नाई ने कहा– तुम खाना बहुत ज्यादा खाते हो। ससुराल में आदमी को भूखा रहना चाहिए, भले ही जूठा छोडना पडे। यदि तुम्हें भूख ज्यादा सताए तो मेरे पास आ जाना।

अब जमाई भूखा रहने लगा। दो-चार दिन हो गए, जमाई पूरा खाना नहीं खाता था। तब सास-श्वसुर आदि ने विचार किया कि जमाई के कोई शारीरिक अस्वस्थता है, इसी कारण यह पूरा खाना नहीं खा रहा है।

एक रात्रि जब पत्नी को नींद आ गई तो जमाई उठकर नाई के पास गया। जमाई ने नाई को कहा– भाई ! मैं तो भूख के मारे मर रहा हूं।

तब नाई ने उस जमाई को कोठे (खाने-पीने के सामान का कोठार) के केलू उतारकर अगोछे के सहारे नीचे उतारा, जो सास-श्वसुर के घर में था। नाई ने जमाई से कहा कि जब तुम खा-पीकर छक जाओ तो एक दही की हडी अंगोछे से बांध देना, सो मैं भी खा लूगा। छककर खाना खाने के बाद तुम कहना– ले ताण, ले ताण, ले ताण। तब मैं तुम्हें ऊपर खींच लूंगा।

जमाई ने दही की हंडिया अगोछे से बाध दी। नाई ने उसे ऊपर खींचकर उसमें से पाव-आधा सेर दही खाया और बाकी कोठे में बैठे जमाई के सर पर गिरा दिया। इससे जमाई की दाढी-मूंछ और शरीर के कपडे दही से भर गए।

जमाई ने अपने को ऊपर खींचने के लिए नाई को पुकारा– ले तांण, ले ताण, ले ताण।

जमाई की आवाज सुनकर नाई तो कोठे के केलुओं को यथावत लगा अपने कमरे में जाकर सो गया। उधर जमाई के चिल्लाने से सास-श्वसुर जागे।

सास बोली– लगता है कोठी में लेहताण घुस गई है।

तब सास-श्वसुर भागकर कोठे के पास आए। बेटा और उसकी बहू भी भागकर आए। बोले– अरे क्या हुआ ?

तब पिता ने कहा– कोठे में लेहताण घुस गई है।

यह सुनकर नाई आया और बोला– आप लोग घबराइए मत, मैं कोठे में उतरकर लेहताण को बाहर निकाल दूगा।

अब नाई कोठे में घुसा। जमाई को पकड़कर बाहर निकाला और उसे सास-श्वसुर के आगे पटकता हुआ बोला– तुम्हारे कर्म फूट गए हैं। लेहताण तो तुम्हारे जमाई को लग गई है। अब मैं तो अपने घर चला। अगर तुम्हारा जमाई मर गया तो तुम्हारी बेटी विधवा हो जाएगी।

यह सुनकर उन्होंने नाई को पकडे रखा और कहा— किसी प्रकार से हमारे जमाई को ठीक कर दो।

इस पर नाई बोला— ठीक तो कर दूगा परतु रुपए पूरे सौ लूगा।

बेचारा जमाई नीचे लज्जावश निढाल पडा था। ससुराल वालों ने नाई को सौ रुपए देते हुए कहा— भाई ! अब जमाई में से लेहताण को बाहर निकालो।

तब नाई ने कहा— ठीक है निकाल दूगा परतु तुम्हारे में से कोई मेरे पीछे आएगा तो उसमें यह लेहताण घुस जाएगी।

इससे डरकर उनमें से एक भी जना नाई के साथ नहीं गया। नाई ने जमाई को तालाब के किनारे ले जाकर कहा— अब तुम्हें जिस चीज की इच्छा हो वह खाओ।

यों कहकर उसे वापस सास-श्वसुर के पास ले आया। सेठ-सेठानी और ससुराल के सभी परिजन खुश हुए। अब वे नाई की आवभगत करने लगे। इस प्रकार नाई ने झूठी लेहताण लगा दी। आज ससार में भी ऐसी ही लेहताण लगी हुई है।

(२७३)

## बहिन ! सर क्यों धुन रही हो ?

एक ब्राह्मण के पांच बेटे और चार बेटियां थीं। सभी भाई-बहिनों के विवाह किए हुए थे। सबसे छोटे भाई ने एक दिन पिता से प्रार्थना की— मैं तो पढने के लिए काशी जाऊगा।

पिता ने सोचा कि यह भोला है, अत अगर पढ लेगा तो ठीक ही है। यह विचारकर उसे पढने के लिए काशी भेज दिया। उसने वहा बारह वर्ष तक विद्याध्ययन किया। एक गूनी (बैल के दोनों तरफ लदे हुए दो जुडवा बोरे) में समाए, इतने ग्रथ पढे। पढ़ाई पूरी करके उसने उन ग्रथों को गूनी के एक तरफ के झोले में भरा और उसे बैल पर लादकर घर लौटने लगा। गूनी गिरे नही, इस लिए उसे एक तरफ से वह पकड़े हुए था।

अपने शहर के पास वाले गाव में पहुंचने पर वह तालाव में पशु की तरह पानी पीने लगा क्योंकि उसने एक हाथ से ग्रथों से भरी गूनी के एक पासे को पकड रखा था।

उसे पशुवत पानी पीते देखकर एक बुद्धिमान बहिन बोली— अरे भाई ! यों क्या पानी पी रहा है ?

तब वह बोला— क्या करू बहिन, गूनी के एक झोले में ये जितने ग्रथ हैं उतने ही पढ पाया, अत गूनी के एक तरफ का झोला पकडे रहना पडता है।

उसे भोला जानकर उस बहिन ने समझाया— अरे भाई, इन ग्रथों को आधे-आधे बांटकर दोनों तरफ भर लो।

ऐसा करके जब उसने गूनी को बैल पर लादा तो वह गिरी नहीं। तब वह हाथ जोड़कर बोला— बहिन ! तुमने तो बडी अच्छी अक्ल दी है। मैंने बहुत शास्त्र-ग्रंथ पढे परतु कहीं भी यह उल्लेख नहीं मिला कि किसी सामग्री को आधी-आधी करके रखने से वह गिरती नहीं है।

उस बहिन ने विचार किया कि यह इतना ही मूर्ख है या इससे भी बढकर है। यह सोचकर वह अपना सर धुनने लगी।

तब वह बोला— बहिन ! तुम सर क्यों धुन रही हो ?

उस बहिन ने कहा— भाई ! तुम्हारे घर में एक बात बहुत खराब हुई है।

उसने पूछा— बहिन ! ऐसी क्या बात हो गई ?

बहिन बोली— तुम यदि दु खी न हों तो बतलाऊं।

वह बोला— मैं दु:ख प्रकट नहीं करूगा। जो बात हुई है सो कहो।

तब उस बहिन ने कहा— तुम्हारी पत्नी विधवा हो गई है। मन में इसी बात का दु:ख उत्पन्न हुआ इसीलिए मैंने अपना सर धुना था।

यह सुनकर वह अपना सीना और सर पीटने लगा। जोर-जोर से रोने लगा। कहने लगा— बेचारी ब्राह्मण की बेटी का शेष जीवन कैसे व्यतीत होगा ?

तब उस बहिन ने अच्छी तरह से जान लिया कि यह तो बिलकुल भोला है। वह बोली— अब तुम जल्दी से अपने घर चले जाओ अन्यथा रात्रि में तुम्हारे ये ग्रथ कोई छीन लेगा।

अब वहा से उसने बैल को तेजी से दौड़ाया, सो अपने शहर के बगीचे में आकर ठहरा। बोरी बिछाकर बैठ गया और रोने लगा। किसी ने जाकर उसके पिता को समाचार दिए। तब माता-पिता, भाई-भाभिया और बहिनों ने वहा आकर पूछा— अरे भाई ! तुम रो क्यों रहे हो ?

उसने कुछ जवाब नहीं दिया। बस रोये जा रहा था। माता-पिता ने कहा— अरे बेटा ! ऐसा क्या नुकसान हो गया है ?

वह बोला— तुम्हें क्या पड़ी है। जिसका मन दु खी हो वही जान सकता है।

तब भाई-भाभी बोले— तुम्हें क्या दु:ख है ?

वह बोला– मुझे तो बहुत बडा दुःख हुआ है।

अब उसकी बडी बहिन, जो विधवा थी। उसने पूछा– अरे भाई ! कुछ बतलाओ तो सही कि आखिर तुम्हें क्या दुःख है ?

वह बोला– बहिन ! तुम नहीं जानती।

बहिन बोली– हां भाई, हमें तो कुछ भी जानकारी नहीं है।

तब वह बोला– मेरी पत्नी विधवा हो गई है। बेचारी ब्राह्मण की बेटी ! उसका शेष जीवन बिगड गया। बस, मुझे इसी बात का बडा दुःख है।

बहिन ने समझाया– अरे भाई ! तुम्हारे जीते जी वह विधवा कैसे हो सकती है ?

वह बोला– तो मेरे जीते जी तुम विधवा कैसे हुई ?

बहिन बोली– अरे मूर्ख ! मैं तो तुम्हारे बहनोई के मरने के कारण विधवा हुई। पति के जीवित रहते पत्नी कभी विधवा नहीं होती। यह देखो ! तुम्हारी पत्नी गहने-कपडे पहिने हुए तुम्हारे सामने खडी है।

यह सुनकर वह बोला– हे बहिन ! मैंने इतने शास्त्र पढे परंतु किसी में भी ऐसा लिखा हुआ नहीं मिला कि पति के मरने पर ही पत्नी विधवा होती है।

वह ऐसा मूर्ख था।

(२७४)

## धड़ा जोड़ में यूं का यूं

एक पंचोली हिसाब-किताब और औसत निकालने के मामले में बड़ा सावचेत था। एक बार वह अपनी पत्नी और पुत्र-पुत्रवधू के साथ अपने गाव लौट रहा था। रास्ते में एक नदी आई।

अब वह पंचोली उस नदी में पानी की गहराई मापने लगा कि कहा पानी कम है और कहा ज्यादा। इस बात का पता लगाने के लिए वह एक बांस लेकर नदी में उतरा। उस बांस से पानी की गहराई का पता लगाया। कहीं तो पानी घुटनों तक, कहीं जाघों तक, कहीं कमर तक, कहीं सीने तक और कहीं गले तक था। उसने थोडा और आगे बास रखा और अदाजा लगाया कि यहा पानी सर से ऊपर तक है।

अब नदी से बाहर आकर उसने कागज में घुटनों, जांघों, कमर, सीने, गले और सर से ऊपर तक के पानी का अलग अलग विवरण लिखा और कुल

पानी का औसत निकाला। औसत घुटने तक पानी का आया। यह जानकर उसने नदी में बैलगाडी को आगे रवाना किया। आगे पानी गहरा होने से बैल, गाडी सहित बहने लगे। गाडी और बैलों को बहता देखकर औसत पर ध्यान देते हुए वह बोला–

*धडा जोड में यूं का यूं, गाडी वैहल तणीजै क्यू ?*

*धडा जोड में यूं का यूं, टाबर छोरू वहै क्यूं ?*

यों करते-करते सभी पानी में डूबकर मृत्यु को प्राप्त हुए। पचोली पढा-लिखा तो था बहुत परतु उसमें व्यावहारिक ज्ञान नहीं था। भला, पानी में औसत का क्या काम। ऐसे भी मूर्ख होते हैं।

(२७५)

## शेर और बछड़ा

एक गाय का बछडा जंगल में पहुंच गया। अब उसे डर लगने लगा। जगल में चारे-पानी की कोई कमी नहीं थी परंतु बछडे का डर भी कम नहीं था।

उसी समय जंगल का राजा आ गया। शेर को देखकर बछडा और अधिक भयभीत हो गया। उसने सोच लिया कि अब शेर उसे नहीं छोडेगा। फिर भी उसने विचार किया कि शेर चाहे मारे अथवा छोड़े, क्यों न इसके पैरों में जा गिरू। ऐसा विचारकर वह शेर के पैरों में गिरकर लटके-झटके करने लगा।

बछड़े की यह हरकत देखकर शेर को दया आ गई। उसने मन ही मन विचार किया कि मैं इसे नहीं मारूगा।

अपने प्रति शेर का दयाभाव देखकर बछड़ा बोला– भाई साहब ! मुझे अपना दोस्त बना लो।

शेर ने उसे अपना दोस्त बनाते हुए कहा– अब तुम्हें डरने की जरूरत नहीं है।

बछडा बोला– मुझे आप से तो किसी प्रकार का भय नहीं है क्योंकि आप तो मेरे रक्षक हैं, परतु जगल के दूसरे जानवरों से डर लगता है।

शेर ने कहा– मैंने एक बैल को मारा था, जिसके गले में बधी हुई घटी यहां पडी है। यह घटी तुम अपने गले में बांध लो। जब भी जंगल में तुम्हें किसी प्रकार का खतरा हो तो यह घटी बजा देना। मैं तुरंत तुम्हारे पास पहुच जाऊगा।

बछड़ा बोला– हा, यह ठीक रहेगा।

अब शेर शिकार करने के लिए जंगल में दूर चला गया। पीछे बछडे ने सोचा कि मेरे घटी बजाने पर शेर आएगा भी या नहीं ? उसे पूरा विश्वास नहीं हुआ। तब उसने बिना किसी खतरे के ही घटी बजा दी। घटी सुनकर शेर दौडता हुआ बछडे के पास पहुंचा। उसने बछडे से पूछा— कहो दोस्त, घटी क्यों बजाई ?

बछडा बोला— दोस्ती की परख करने के लिए घटी बजाई।

इस पर शेर ने समझाया— तुम डरो मत। अब घटी तभी बजाना जब तुम्हारे सामने कोई सकट आए।

कुछ दिन बीते तो बछडे से नहीं रहा गया। उसने परख करने के लिए बिना किसी सकट के फिर से घटी बजा दी।

शेर ने आकर उसे फिर समझाया। इसी प्रकार उसने तीसरी बार घटी बजाई। तब शेर ने सोचा कि यह तो बेकार में घंटी बजाता है। इस प्रकार बछडे के प्रति उसका विश्वास टूट गया।

एक दिन उस जंगल में दूसरे जंगल का शेर आ गया। इस शेर को देखकर बछड़ा भयभीत हो गया। उसने कई बार घटी बजाई किंतु बछड़े द्वारा वार-बार बेकार में घटी बजाने की बात सोचकर शेर नहीं आया। तब दूसरे जंगल का शेर उस बछडे को मारकर खा गया। बाद में उस जगल का शेर आया। अपने मित्र बछडे की बहुत तलाश की परतु उसे वह कहीं नहीं मिला। तब उसने सोच लिया कि दूसरे जगल का शेर उसे खा चुका है।

(२७६)

## खड़ी कटारी

एक निर्धन साहूकार विवाह करके घर लौटा। मांचे की दावण (रस्सी) खोलकर दोनों पति-पत्नी सो गए। दावण खोल देने से वे दोनों जमीन के टकराने लगे। तभी रात्रि को एक चोर चोरी करने के लिए घर में घुसा।

तब पत्नी ने चेताया— घर में चोर घुस आया है।

पति बोला— बोल मत। यदि यह चोर तलवार का वार करेगा तो माचे की ईस या ऊपलों पर लगेगा। अपन तो नीचे सो रहे हैं।

पत्नी वोली— यदि यह चोर खडी कटारी चलाएगा तो ?

यह सुनकर वह बोला— हा वता तेरे बाप को, जो नहीं चलाए तो भी चलाए। तू चुप नहीं रह सकती, वडी आई वताने वाली।

(२७७)

## छह और छह बारोत

एक लखपति सेठ के इकलौता बेटा था। माता-पिता उसे बहुत लाड-प्यार से रखते थे। उन्होंने उसे पढाया-लिखाया भी नहीं।

एक सेठ की कन्या की सगाई करने के लिए उसके मुनीम लडके की तलाश में घूम रहे थे। वे उस लखपति सेठ के पास पहुचे और उससे कहा— हमें हमारे सेठजी की लडकी की सगाई आपके सुपुत्र से करनी है। आपका लड़का कैसा क्या है ?

तब सेठ ने उनसे कहा— मेरा लडका तो अभी खाना खाने घर गया है।

अब सेठ ने घर जाकर अपने लड़के को कहा— कोई तुम्हारी सगाई करने के लिए आए हैं। यदि वे तुम्हें कोई हिसाब-किताब पूछे तो जैसे मैं कहूं वैसे जवाब दे देना। जैसे कि छह और छह कितने ? तो तुम कहना बारह। यदि तुम्हें बारह का नाम याद न रहे तो बारोत (दरवाजे की चौघट) को याद रखकर बता देना ताकि मैं उन्हें कह दूंगा कि जरा जीभ अटक गई है बाकी पढ़ा-लिखा बहुत है।

अपने बेटे को समझाकर सेठ वापस दूकान पर आ गया। कुछ देर बाद लड़का भी दूकान पर आया। लडकी वाले सेठ के मुनीम उसका सुंदर चेहरा देखकर बडे खुश हुए। तब सेठ ने दरवाजे की तरफ देखकर अपने लडके से पूछा— छोटु ! छह और छह कितने होते हैं रे ?

लडका बारह अथवा बारोत कहना तो भूल गया और बोला— छह और छह दरवाजा।

तब लडकी वाले सेठ के मुनीम समझ गए कि लडका दिखने में तो सुंदर है परंतु आता जाता कुछ नहीं है। उन्होंने वापस लौटकर सेठजी को सारे समाचार कहे कि लडके में तो कुछ भी गुण नहीं है।

ज्यादा लाड़-प्यार करने से ऐसा ही होता है।

(२७८)

## अशुभ बोली

एक बुढ़िया बड़ी ऊट-पटाग बोलती थी। लोग हल जोतने अथवा अन्य कृषि कार्य करने खेत जाते तो वह उन्हें अशुभ बोल बोलती थी। सभी लोग उससे परेशान हो गए। सभी ने मिलकर उससे कहा— हम लोग काम पर जाते हैं और

तुम अशुभ बोल बोलती हो। तुम्हारी इस बोली के कारण हमारा काम सिद्ध नहीं होता, अत तुम चुपचाप बैठी रहा करो।

वह बुढ़िया बोली— तुम लोग मेरे घर का खर्च वहन कर लो तो मैं कुछ भी नहीं बोलूंगी।

तब लोगों ने कहा— ठीक है। तुम्हें प्रत्येक घर से पांच-पांच किलो अनाज मिल जाएगा। तुम चुप रहना।

यह तय होने के बाद उन लोगों ने उस बुढिया को उसके घर में बनी कोठी में बंद कर दिया। अब लोगबाग अपने-अपने खेत जाने लगे। बुढ़िया कोठी में बंद थी फिर भी उससे चुप नहीं रहा गया। कोठी के छिद्र से उन लोगों को खेत की तरफ जाते देखकर बुढिया बोली— सुनो भाइयो ! तुम्हारे खेत में चाहे एक पैसे का भी अनाज पैदा न हो परंतु मैं तो प्रत्येक घर से पाच-पांच किलो अनाज लेकर रहूगी।

बुढ़िया के अशुभ बोल सुनकर लोग वापस अपने घर आ गए। उन्होंने बुढिया से कहा— तुम्हें अनाज का एक दाना भी नहीं मिलेगा। अब जैसा तुम्हारे मन में आए वैसा बोलो।

ऐसी मूर्ख थी वह बुढ़िया।

(२७९)

## मुंहफट

एक शहर में पठान राज करता था। एक दिन उसकी हजामत बनाने के लिए नाई आया। उसने हजामत बनाते समय सर के बाल काटकर उसके चोटी रखी।

पठान ने पूछा— अरे ! चोटी क्यों रखी ?

तब नाई बोला— खुदावद ! पर्वतों के गाव है। मान लो तुम्हें कभी चोरों के पीछे वाहर (रक्षार्थ) चढ़ना पडे और चोर तुम्हारी गर्दन उडा दे तो तुम्हारी चोटी पकडने के लिए काम आएगी। यह चोटी इसीलिए रखी है।

यह बात सुनकर पठान को गुस्सा आ गया। उसने उस नाई को वहीं रोक दिया। जब नाई की स्त्री को पता लगा तो उसने वहां जाकर पठान को कहा— हे खुदावद ! आपने मेरे पति को क्यों पकड रखा है ?

तब पठान बोला— यह मुहफट हमें उलटा-सीधा बोलता है। कहता है चोर

आपका सर उडा दे तो चोटी पकडने के लिए काम आएगी, इसीलिए सर में चोटी रखी है। इसके द्वारा इस प्रकार ऊट-पटांग बोलने के कारण ही मैंने इसे पकड रखा है।

तब नाई की स्त्री बोली— खुदाबंद ! इस बात के लिए चोटी रखने की कहां जरूरत थी। 'घणी खम्मा' ! पहली बात तो आपके जीवन में ऐसा अशुभ अवसर आए ही क्यों। यदि दुर्योग से चोर आपका सर उडा भी दे तो चोटी का क्या करना है ? इसके लिए तो आपके कान ही काफी हैं, अत कान पकडकर ही घर ले आएगे।

पठान ने इसे भी मुहफट जानकर पकडवा दिया। जब नाई की मा ने यह बात सुनी तो वह भी पठान के पास पहुंचकर बोली— खुदाबद ! मेरे बेटे-बहू को नाहक क्यों पकड़ रखा है ?

पठान ने कहा— बुढिया ! इन्होंने मुझे बहुत ऊट-पटाग बातें कही हैं। मेरी चोटी और कान पकडने का कहा है।

बुढिया बोली— खुदाबंद, घणी खम्मा ! पहली बात तो आपकी ऐसी दुर्गति क्यों हो और यदि पर्वतों के गांव के कारण चोर आकर आपका सर उडा भी दे तो आपका सर लाने के लिए चोटी और कान का क्या काम है ? मुझ पर भरोसा रखो, मैं आपका सर रूई में लपेट उसे छबडी में डालकर गाजे-बाजे के साथ घर तक पहुंचाऊंगी।

तब पठान ने बुढ़िया को भी पकड लिया। अब नगर के लोगों ने आकर पठान से प्रार्थना की— खुदाबंद ! इनके घर के तो सभी बोलने में मुहफट हैं।

इस पर पठान ने उन तीनों को छोड़ दिया।

(२८०)

## बोली से पहचाना

एक गुरु के तुरतपुरी चेला था। उसको गुरु ने कहा— जाओ, भिक्षा माग लाओ।

चेले ने पूछा— गुरुजी, भिक्षा मागते समय क्या कहूं ?

गुरु ने कहा— यों कहकर मांगना— सत्य राम।

गुरु की सीख धारण कर चेला भिक्षा मागने गया। रास्ते में वह 'सत्य राम' नाम भूल गया। आगे वहिनें चरखा चला रही थी। उनके पास पहुचकर 'सत्य राम' की जगह वह बोला— घट राड !

तब बहिनें बोलीं– अरे दरिद्री ! यों क्या बोल रहा है। तू तो कोई तुरतपुरी दिखाई देता है।

वह बोला– बहिनो ! तुम्हारे अदर ऐसा कौनसा ज्ञान है, जो तुमने मुझे पहचान लिया।

तब वे बहिनें बोलीं– तुम्हारी बोली से पहचाना।

(२८१)

## पढ़े, परंतु गुने नहीं

एक ज्योतिषी, एक वैद्य, एक न्यायशास्त्री और एक तर्कशास्त्री। चारों ही जनें व्यापार करने के उद्देश्य से रुपए लेकर एक बैलगाडी में सवार होकर सामान खरीदने के लिए शहर जा रहे थे। रास्ते में जगल आया। उस जंगल में एक तालाब था। तब चारों जनों ने तय किया कि पहले यहा खाना बनाकर खाएगे, फिर शहर जाएगे।

अब ज्योतिष विद्या के जानकार को बैल चराने के लिए भेजा गया। वैद्य को सब्जी लाने के लिए भेजा। तर्कशास्त्री को घी लाने भेजा और न्यायशास्त्री को रसोई बनाने के लिए बैठाया गया।

न्यायशास्त्री खीचडी बनाने लगा। खीचडी खदबद-खदबद करने लगी। तब न्यायशास्त्री ने खीचडी को कहा– मुझसे ही झूठी बहस कर रही हो। बाद में उसने न्याय-शास्त्र देखा तो उसमें लिखा हुआ था– जो प्रत्यक्ष झूठी बहस करता हो उसके मूह पर धूल उछालनी चाहिए। तब उसने खीचडी में धोबा भरकर धूल गिरा दी। धूल गिरने से खीचड़ी का खदबद-खदबद करना बंद हो गया।

उधर वैद्य सब्जी लेने गया हुआ था। वह विचारने लगा कि मूले और बैंगन तो वात-रोग उत्पन्न करने वाले हैं। कई तरकारिया तो ऐसी होती हैं जो कफ पैदा करती हैं तो कई तरकारियां पित्त बनाती हैं। अंत में वह इस निष्कर्ष पर पहुंचा कि नि रोग तो नीम है। यह सोचकर वह नीम लेकर ही आ गया।

तर्कशास्त्री एक पात्र में घी लेकर आ रहा था। रास्ते में उसके मन में यह तर्क उत्पन्न हुआ कि घी का आधार पात्र है या पात्र का आधार घी है। इसी तर्क की परख करने के लिए वह पात्र को उछालता हुआ आ रहा था। पात्र हाथ से गिरने पर सारा घी भी नीचे गिर गया।

इधर बैल चरा रहा ज्योतिषी यह सोचकर सो गया कि बैल चाहे कहीं

भी चले जाएं, मैं ज्योतिष-विद्या से इनका पता लगा लूगा। बैलों को चोर चुराकर ले गए।

अब चारों जनें इकट्ठे हुए। सभी ने अपने अपने समाचार सुनाए। तब चारों बोले— भूखों मर रहे हैं, अत शीघ्रता से शहर में चलो। अब उन्होंने सोचा कि बैल तो है नहीं, सो गाडी का क्या किया जाए ? तब विचार किया कि घसीटकर ले चलो। थोडी दूर चलने पर जब थक गए तो तय किया कि घसीटने से तो यह चलेगी नहीं, अत. इसे जला देते हैं। तब गाडी को जलाकर चारों जनें आगे चल पडे। ऐसे मूर्ख थे, जो पढे तो बहुत थे, परतु व्यावहारिक ज्ञान-शून्य थे।

(२८२)

## दूध की मलाई

एक सेठ बडे घराने में विवाहकर वधू के साथ घर आया। कुछ समय व्यतीत होने पर वह सेठ निर्धन हो गया। पेट भरना भी दुर्भर हो गया। अकाल पडने के कारण भूखों मरने की नौबत आ गई।

तब सेठानी ने सेठ को कहा— मेरे मायके जाकर भैंस ले आओ। घर में भैंस होगी तो अकाल का एक साल किसी तरह गुजार देंगे।

अब वह भैंस लाने ससुराल जाने के लिए रवाना हुआ। तब पत्नी बोली— तुम भैंस मेरे मायके से लेकर आओगे तो दूध के ऊपर की मलाई तो मैं खाऊगी।

तब वह बोला— तुम तो मेरे पीछे आई हो, इसलिए मलाई तो मैं खाऊंगा।

यों करते करते वे आपस में झगड़ने लगे। दोनों पति-पत्नी गुत्थमगुत्था हो गए। यह देखकर लोग इकट्ठे हुए। एक औत्पात्तिक बुद्धिवाले आदमी ने आकर पूछा— ये दोनों लड क्यों रहे हैं ?

झगडे का कारण पता चलने पर उसने लठ लेकर बर्तन फोड़ डाले। तब पति-पत्नी झगडा छोडकर कहने लगे— अरे ! हमारे बर्तन क्यूं फोडे ?

वह बोला— तुम्हारी भैंस मेरा खेत चर गई है।

तब उन्होंने कहा— भैंस तो अभी तक हम लेकर ही नहीं आए हैं फिर भला तुम्हारा खेत कैसे चर गई ?

उसने कहा— यदि यह बात है तो फिर तुम दूध की मलाई के लिए झगडा क्यों कर रहे हो ? ऐसा कहकर उनका झगडा मिटाया।

(२८३)

## गधे का कलेजा

एक जंगल में शेर अपने शिकार की तलाश में घूम रहा था। घूमते घूमते एक सियार उसके हाथ लगा। शेर उस सियार को मारने लगा।

तब सियार बोला— महाराज ! मुझे खाने पर भी आपकी भूख तो मिटेगी नहीं, अत मैं आपके लिए कोई बडा शिकार लेकर आता हू। आप निश्चिंत होकर अपनी गुफा में विराजिए।

ऐसा वचन देकर सियार वहा से चल पडा। आगे जाने पर सियार को एक गधा मिला। सियार ने उस गधे को कहा— हमारे राजा के प्रधान की मृत्यु हो चुकी है, अत नया प्रधान तुम्हें बनाया जाएगा। तुम मेरे साथ चलो।

बेचारा गधा उस सियार के साथ रवाना हो गया। जब वे दोनों शेर की गुफा के पास पहुचे तो शेर दहाडता हुआ तेजी से बाहर आया। उसे इस तरह गुफा से निकलते देखकर गधा डर के मारे भाग छूटा।

तब सियार ने शेर को कहा— महाराज ! आप के इतनी क्या जल्दी थी? मैं तो जैसे-तैसे करके गधे को आपके पास लेकर आया था। आपके उतावलेपन के कारण वह तो भाग गया।

शेर बोला— तुम उस गधे को किसी तरह एक बार फिर ले आओ।

सियार ने कहा— मैं गधे को ले तो आऊंगा परतु इस बार आप कोई जल्दी नहीं करोगे।

अब सियार वापस गधे के पीछे गया। उसको कहा— अरे भाई ! तुम बड़े भोले हो, सो दौड आए। तुम्हें प्रधान के पद का दायित्व सौंपा जा रहा है इसीलिए राजा तुम्हें प्रणाम करने के लिए तुम्हारे सामने आ रहे थे और तुम मूर्खानन्द वहा से दौड आए। अब मेरा कहा मानो और वापिस चलो। प्रधान के बिना राजा की कोई शोभा नहीं है।

गधा एक बार फिर सियार के साथ चल पडा। शेर की गुफा के पास पहुचने पर सियार ने गधे को समझाया— देखो ! राजाजी तुम्हारे सामने प्रणाम करने के लिए आएगे, अत तुम उनसे घबराना मत।

यह विश्वास दिलाकर सियार गधे को ले चला। मूर्ख गधा उसकी बात में आ गया। आगे जाने पर शेर ने सामने आकर पंजे के प्रहार से गधे को मार डाला।

अब शेर ने सियार को कहा— मैं स्नान किए बिना शिकार ग्रहण नहीं करता। मैं स्नान करके आ रहा हू तब तक तुम इसकी रखवाली करना।

सियार बोला— आप भले ही पधारिए, मैं यहीं बैठा हू।

शेर स्नान करने चला गया। पीछे से सियार मृत गधे की आंखों और कलेजे का कोमल-कोमल मास निकालकर खा गया। अब शेर स्नान करके लौटा। गधे के कलेजे और आखों का मास निकला हुआ देखकर शेर को गुस्सा आ गया। उसने सियार को कहा— अरे दुष्ट ! गधे का कलेजा और आखों का मांस खाकर मेरे शिकार को जूठा कर दिया ?

तब सियार ने हाथ जोड़कर कहा— कैसी बात कर रहे हैं महाराज ! इस गधे के न तो कलेजा था, ना ही आखें। इसके आखें होती तो आपको देखने के बाद यहा क्यों आता ? और इसमें बुद्धि होती तो यह मतिअध दुबारा लौटकर क्यों आता ?

सियार के इस तर्क से शेर बात मान गया और उसने उस गधे का भक्षण कर लिया।

(२८४)

## मूर्ख से पाला

स्वभाव की जड़ता के कारण मूर्ख और पशु समान होते हैं। यहां मूर्ख कुलपुत्र की कथा लिख रहे हैं :—

रत्नपुर नामक ग्राम में मूर्ख कुलपुत्र रहता था। जब वह बालक था तब उसके पिता की मृत्यु हो गई। माता ने बहुत कष्ट सहकर उसका पालन-पोषण किया। युवा होने पर माता ने उसे किसी दूसरे गाव में एक धनाढ्य आदमी की सेवा में भेजा। उसे विदा करते समय माता ने समझाया कि तुम्हें मार्ग में जहा भी लोग मिले तो उन्हें प्रणाम करना।

माता की सीख धारण कर वह उस गाव के लिए रवाना हुआ। रास्ते में एक शिकारी मिला। मूर्ख कुलपुत्र ने उसे ऊची आवाज में जुहार (प्रणाम) किया। उसकी आवाज सुनकर जाल में फंसते हरिन भाग छूटे। तब उस शिकारी ने उसे बहुत बुरा-भला कहा।

वह बोला— मुझे तो अपनी माता ने कहा था कि जो भी मिले उन्हें जुहार करना।

तब शिकारी ने उसे समझाया कि ऐसे आदमी मिलें तो उनके सामने झुक्कर चलना।

अब वह आगे चला। वहा धोबी कपड़े धो रहा था। उसे देखकर वह झुक्कर चलने लगा। तब धोबी ने समझा कि यह तो कोई चोर है। चोर समझकर धोबी उसे प्रताडित करने लगा।

तब उस मूर्ख ने कहा— मुझे तो ऐसे झुककर चलने के लिए शिकारी ने कहा था।

धोबी बोला— ऐसे आदमी मिले तो उनसे कहना— निर्मल हों।

धोबी की सीख धारण कर वह आगे चला। रास्ते में एक किसान मिला, जो अनाज बोने के लिए अपने खेत जा रहा था।

उस किसान को देखकर मूर्ख कहने लगा— निर्मल हों।

किसान ने इसे अपशकुन मानकर उस मूर्ख को प्रताडना देते हुए कहा— अरे मूर्ख ! निर्मल होने पर आकाश में न बादल होंगे, न बिजली चमकेगी और ना ही वर्षा होगी। तब अनाज कैसे पैदा होगा ? तुम्हें तो यू कहना चाहिए कि खूब हो।

किसान का कहा मानकर वह आगे चल पडा। रास्ते में कुछ लोग एक मुर्दे को जलाने के लिए ले जा रहे थे। तब वह बोला— ऐसा तो खूब हो।

अमागलिक जानकर उन लोगों ने भी उसे बहुत बुरा-भला कहा। तव वह वोला— मुझे तो खेत जाते हुए किसान ने ऐसा वोलने के लिए कहा था।

तब उन लोगों ने समझाया— यदि ऐसे लोग मिलें तो कहना चाहिए कि ऐसा कभी मत हो।

यह शिक्षा धारण कर अव वह आगे चला। गांव में पहुचा। वहां एक विवाह में वर-वधू का मिलन हो रहा था। तव वह वोला— ऐसा कभी मत हो।

ऐसा कहने पर उसे वहा भी डाट-फटकार मिली। अव वह और आगे गया। उस घर में पहुचा जहा उसकी माता ने भेजा था। गृहस्वामी ने उसे पहचान लिया। मित्र का पुत्र होने के कारण उसे प्रेमपूर्वक रखा।

कई दिनों वाद अनाज महगा हो गया। घर में धान का अभाव खलने लगा। मजवूरी में एक दिन घरवाली को राव (छाछ से वना व्यजन) वनानी पड़ी। घर के सभी सदस्यों को राव खिलाई। गृहस्वामी वाहर सभा में वैठा हुआ था। तव घर की मालकिन ने उस मूर्ख सेवक को कहा— राव ठडी हो रही है, तव तक तुम गृहस्वामी को सभा से वुला लाओ।

मूर्ख सेवक भरी सभा में जाकर बोला– मालिक ! राब ठडी हो रही है, खाने के लिए घर चलो।

यह सुनकर वह शर्मिंदा होते हुए सभा से उठकर घर आया। घर आकर उसने कुलपुत्र को डाटते हुए कहा– मूर्ख ! घर की बात छुपाकर रखनी चाहिए। ऐसी बात एकांत में बुलाकर कहनी चाहिए। ऐसी सीख देते हुए गृहस्वामी ने भोजन किया।

एक दिन घर में आग लग गई। तब स्त्री ने उस मूर्ख कुलपुत्र को कहा– जल्दी से जाकर गृहस्वामी को बुला लाओ ताकि आग बुझाई जा सके।

मूर्ख सेवक वहां जाकर खडा हो गया जहां सभा जुड़ी हुई थी। कुछ देर बाद जब घर के मालिक ने उसकी तरफ देखा तो उसे एकांत में बुलाकर धीरे से कहा– आपके घर में आग लग गई है, अत· जल्दी चलो।

गृहस्वामी बोला– अरे मूर्ख ! ऐसी बात थी तो तूने घर से आते ही क्यों नहीं कहा। अब तक तो पूरा घर जलकर राख हो गया होगा।

मूर्ख सेवक बोला– मालिक ! आपने ही तो कहा था कि घर की बात सबके सामने नहीं, एकात में बुलाकर कहनी चाहिए।

गृहस्वामी ने कहा– अब ध्यान रखना। धुआ देखते ही धूल की पोटली लेकर सावधान रहना।

अब एक दिन घर का मालिक स्नान करके अपनी चोटी सुखा रहा था। वह नगे सर पूजा करने के लिए धूप तैयार करने लगा। धूप से धुआ निकलता देखकर वह मूर्ख हाथ में धूल की पोटली उठाकर सावधान की मुद्रा में खडा हो गया।

मालिक ने पूछा– अरे ! यह धूल की पोटली क्यों ले रखी है ?

मूर्ख सेवक बोला– मालिक ! आपने ही तो कहा था कि जहा भी धुआं उठता दिखाई दे तो धूल की पोटली लेकर सावधान रहना चाहिए।

तब वह गृहस्वामी से भी प्रताडित हुआ। एक दिन दासी को गोबर की छबडी और उस मूर्ख को पानी का घडा देकर गृहस्वामी ने कहा– यह दासी जैसा करे वैसा ही तुम्हें करना है।

अब वे दोनों गांव के बाहर गए। दासी ने गोबर की छबडी घुटनों के बल नीचे गिराई। यह देखकर उस मूर्ख ने भी पानी के घड़े को घुटनों के बल नीचे गिरा दिया। नीचे गिरते ही घडा फूट गया। तब दासी ने उस मूर्ख सेवक के एक थप्पड जडते हुए उसे बुरा-भला कहा। मूर्ख क्यों कम उतरता। उसने भी दासी के एक चाटा जडकर उसे खरी-खोटी सुनाई।

तब दासी ने आकर गृहस्वामी से पुकार की। गृहस्वामी ने उस मूर्ख को दोषी जानकर घर से निकाल दिया। अब वह मूर्ख वापस अपने घर गया। महादु:खी हुआ। इस प्रकार मूर्ख को पशु के समान कहा गया है।

(२८५)

## चरपराट तो मिट जाएगा

गर्मी के दिनों में दोपहर के समय एक दमामी नगे पाव किसी दूसरे गांव की तरफ जा रहा था। मार्ग में उसे एक घोडे पर सवार ठाकुर मिला। तब दमामी ने उसके बहुत गुणगान किए। सुनकर ठाकुर बहुत खुश हुआ। उसने सोचा कि मेरे पास तो चढने के लिए घोडा है और यह बेचारा धूप में नगे पांव घूम रहा है। यह सोचकर उसने उस दमामी को अपनी पगरखी (जूतों का जोडा) दे दी। पगरखी देने के बाद घुडसवार ने सोचा कि मैं तो गांव में जाकर नए जूते पहन लूगा। यह विचारकर वह आगे चल पडा।

इधर दमामी ने विचार किया कि ठाकुर तो बड़ा दातार निकला। इसमें दान देने का विलक्षण गुण है। इसने तो बिन मागे जूतों का जोडा दे दिया, यदि मैं मागता तो यह अपना घोडा भी दे देता। क्यों न पीछे जाकर इससे घोडा ही माग लिया जाए।

दमामी ने दौडकर पीछे से आवाज दी— अन्नदाता ! घोडे को रोकिए।

ठाकुर ने घोड़ा रोक लिया। दमामी बोला— माई-बाप ! आपके तो भाग्य वडे प्रवल हैं। मैं थक गया हू, अत इस गरीव पर कृपा करके आपका घोड़ा दे दीजिए।

यह सुनकर ठाकुर को गुस्सा आ गया। उसने सोचा कि मैंने तो इस पर तरस खाकर इसे जूतों का जोडा दिया और अब यह मेरा घोडा मागकर मुझे ही नगे पाव चलने को मजवूर कर रहा है। ठाकुर वोला— इधर आओ ! तुम्हें घोडा देता हूं। वह नजदीक पहुंचा तो ठाकुर ने उसके चार-पांच कोडे जमा दिए। फिर भी वह दमामी हसने लगा।

तव ठाकुर ने उसे चकित्त होकर पूछा— तुम हंस क्यों रहे हो ?

वह वोला— अन्नदाता ! आपके कोडे खाए हैं, सो इन कोडों का चरपराटा तो मिट जाएगा परतु यदि मैं आपसे घोडा नहीं मागता तो मन में दरफराटा रह जाता। मेरे मन में यह रहता कि मैं मागता तो ठाकुर घोडा दे देता, ठाकुर घोडा दे देता। इसे मन का दरफराटा कहते हैं।

(२८६)

## खरे-खोटे की परख

एक सराफ का बेटा मूर्ख था। वह अपने ससुराल जाने के लिए तैयार हुआ, जो किसी दूसरे गांव में था। तब उसके पिता ने कहा— बेटा, सूर्यास्त के बाद यात्रा मत करना क्योंकि तुम्हारे पास जोखिम का सामान ज्यादा है।

अब वह ससुराल के लिए रवाना हुआ। मार्ग में उसे एक सेठ का बेटा मिला। वह भी मूर्ख था और उसमें कुलक्षण भी बहुत थे। अब वे दोनों साथ-साथ चलने लगे। एक-दो मंजिल चले। अगला गांव चौथाई कोस ही दूर रहा था कि सूर्यास्त हो गया।

तब सराफ का बेटा बोला— मेरे पिता का कहा हुआ है कि सूर्यास्त के बाद यात्रा मत करना, अत अब मैं तो आगे नहीं चलूंगा।

अब सराफ का बेटा तो जोखिम का सामान (गहने-कपडे) लेकर एक पेड पर चढ गया और सेठ का बेटा उस पेड़ के नीचे बैठ गया। रात होने पर चोर आए। उन्होंने सेठ के बेटे को लूट लिया। पल्लू में सौ रुपए बंधे थे, वे छीन लिए।

तब उसने चोरों को सबोधित करते हुए कहा— ठाकुरो ! मेरे ये रुपए खरे हैं या खोटे, इसकी मुझे जानकारी नहीं है। इस पेड पर वह सराफ का बेटा चढ़ा हुआ है, आप चाहें तो उससे खरे-खोटे की परख करवा लीजिए।

तब उन चोरों ने पेड पर चढ़कर सराफ के बेटे से कीमती गहने-कपडे और सारा धन-माल छीन लिया।

ऐसे मूर्ख की सगति करने से सराफ का बेटा बहुत दु:खी हुआ।

(२८७)

## तूकारा और जीकारा

एक सेठ के बेटे की बहू छोटे गांव से आई। वह सुसराल में सभी को तूकारा देकर बतलाती और अपने पीहर की ग्रामीण बोली बोलती थी।

तब सास ने उसे समझाया— हे बहू ! ससुराल में सभी को जीकारा देकर बुलवाना चाहिए।

बहू बोली— ठीक है।

अब तीसरे प्रहर में भैंस का पाडा (कटडा) आया। तब बहू बोली— सासुजी ! भैंसजी के पाडेजी को रस्साजी से बांध दू जी !

यह सुनकर सास ने कहा— अरे बहू ! इतने जीकारों का क्या काम ?

तब बहू बोली— सासुजी ! ऐसा रागद्वेष तो आपके अतर्मन में होगा, मेरे लिए तो जेठजी का बेटाजी और भैंसजी का पाडाजी, दोनों बराबर है।

(२८८)

## दर्पण में चेहरा

एक बूढा किसान अपने पोते को साथ लेकर खेत जा रहा था। पोते को बीच रास्ते में एक दर्पण उलटा पडा हुआ दिखाई दिया। उसे देखकर पोते ने कहा— दादाजी ! यह क्या पडा है ?

दादा ने उस दर्पण को उठा लिया। उसने दर्पण में देखा तो उसमें अपना चेहरा दिखाई दिया। यह देखकर वह बोला— ठाकुर साहब ! मेरा गुनाह माफ कीजिए। मैंने तो इसे लावारिस समझकर उठा लिया परंतु आप तो इसके अदर विराजमान हैं। मुझे इस बात का पता नहीं था इसीलिए गलती से इसे उठा लिया।

ऐसा कहकर उसने दर्पण को यथावत रखते हुए उसके आगे मत्था टेका। इस प्रकार वह बूढा किसान अपने आपको भी नहीं पहचान पाया। ससार में ऐसे भी मूर्ख होते हैं।

(२८९)

## धवल केशों में धूल

एक बूढा किसान अपने खेत में गया। खेत में उसका पोता बोला— दादाजी ! भूख लगी है। तब किसान ने उसे रोटी का टुकडा दिया। बाजरी की रोटी के उस टुकडे को लेकर पोता कूए के पास आया। कूएं में देखने पर उसे पानी में अपना ही चेहरा दिखाई दिया। परछाई देखकर लडका डर गया। रोटी का टुकडा कूए में गिराकर वह अपने दादा के पास गया।

पोते ने दादा को कहा— दादाजी ! मेरी रोटी का टुकड़ा एक लड़के ने छीन लिया।

तब दादा ने उसको पूछा— कहा है वह लड़का ?

पोता बोला— उस कूएं में है।

बूढे किसान ने विचार किया कि हमें तो खेत में ही रहना है, अत यहा चोर के आने की आदत ठीक नहीं है। तब वह जेई लेकर कूए के पास आया। उसे पानी में बालक की जगह बूढे का चेहरा दिखाई दिया। तब उसने सोचा कि पोता सच्चा है। अपनी तरह परछाई के भी दाढी-मूंछ बढी हुई और उसकी पूरी कद-काठी देखकर वह बोला– यह तो बूढा है रे बूढा, लडका नहीं है।

यह कहते हुए वह बूढा किसान अपने दोनों हाथों में धूल लेकर पानी में परछाई पर गिराते हुए बोला– तुम्हारे 'धोलों में धूल' ! बच्चे की रोटी छीनकर तुम कितने समय तक जीवित रह पाओगे।

इस प्रकार वह बूढा किसान अपनी परछाई को भी पहचान नहीं पाया और अपने ही 'धवल केशों में धूल' गिराई। ऐसा मूर्ख था।

(२९०)

## झफा

एक मूर्ख किसान था। जगल में गायें-भैंसें चराता था। उसके दाढी-मूछ और सर के बाल बढ़ते ही जा रहे थे परंतु खिजमत करवाता नहीं। तब लोगों ने उसका नाम 'झफा' रख दिया और उसकी पत्नी को भी झफे की बहू कहकर बतलाने लगे। झफा दिन भर जगल में रहता और रात होने पर घर आता।

एक दिन झफे की बहू ने नाई को कहा– तू इनकी खिजमत क्यों नहीं करता।

नाई बोला– बाईजी ! मैं क्या करू यह खिजमत करवाता ही नहीं है। जबर्दस्ती करने का प्रयास करता हू तो मार-पीट करता है।

झपे की पत्नी बोली– जगल में जाकर खिजमत कर डालो।

तब नाई जंगल की तरफ गया। आगे झफा गहरी नींद में सो रहा था। उसने झफे के हाथ-पैर कसकर बाध दिए क्योंकि उसे भय था कि अगर यह जग जाएगा तो मारेगा। अब नाई ने अपने उस्तरे से झफे की दाढी-मूछें और सर के सारे बाल काट दिए। उन बालों को लेकर नाई घर आ गया।

कुछ देर बाद झफे की नींद खुली। मुह और सर पर हाथ घुमाया तो सफाचट। उसे लगा कि मैं झफा तो नहीं हू। वह सोचने लगा कि फिर झफा कहां गया? कहीं खो गया या फिर मैं ही झफा हू ? वह भ्रमित हो गया।

भ्रम मिटाने के लिए उसने अपनी गायों और भैंसों को आवाज लगाई– आओ काली, आओ गोरी, आओ पीली ! इस प्रकार आवाज लगाने पर गाय-भैंसें नजदीक आ गईं।

तब झफा सोचने लगा कि मेरी आवाज सुनकर गाय-भैंसें तो नजदीक आ गईं, अत. झफा तो मैं ही हू। परतु मेरी दाढी-मूछ और सर के बाल नहीं है, इसलिए लगता नहीं कि मैं झफा हू। हो सकता है गाय-भैंसें भी इसी भ्रम में मेरी आवाज सुनकर आ गई हों ?

अब झफा दोपहर के समय ही गाय-भैंसों को लेकर घर आ गया।

तब लोगों ने पूछा– अरे झफा ! आज गाय-भैंसों को लेकर इतना जल्दी घर कैसे आ गया ?

झफे को लगा कि ये लोग भी भ्रम में भूल गए हैं। इन्होंने तो इसी बात से अंदाजा लगाया होगा कि गायें-भैंसें आई हैं तो पीछे झफा ही होगा। अब झफा बाजार में आया। बाजार में भी लोगों ने उसे वैसे ही संबोधित किया। तब वह अपने मोहल्ले में आया। गली में बहिनें चरखा चला रही थीं। वे बोलीं– अरे झफा आज घर इतना जल्दी कैसे चला आया ? यही बात उसके माता-पिता और बहिन ने पूछी।

झफे ने विचार किया कि ये सारे लोग भ्रमित हैं। मुझे कोई पहचान नहीं पा रहा है परतु मेरी पत्नी को तो इस बात का भली भांति पता होगा। यदि पत्नी ने पहचान लिया तो यह बात तय है कि मैं झफा ही हूं। ऐसा विचारकर उसने घर के बाहर से ही ऊची आवाज में पूछा– अरे झफे की बहू ! झफा कहा है ?

पत्नी ने कहा– तुम्हीं तो हो।

झफा बोला– भला पहचाना ए मेरी माता !

स्त्री बोली– मैं तुम्हारी पत्नी हू और तुम मुझे माता कहते हो ?

झफा बोला– इस बार कुछ बोली तो माता नहीं, दादी कहूगा।

ऐसा मूर्ख था– झफा।

(२९१)

## खारा व्याख्यान, मीठा व्याख्यान

सेठ और सेठानी, घर में दो ही जीव। पत्नी तो धर्म के मर्म को भली भांति जानती थी, परंतु पति भोला था। वह धर्म का मर्म समझ नहीं पाया।

एक बार साधु पधारे। सेठानी प्रतिदिन व्याख्यान सुनने जाती और मनोयोग से सुनती।

एक दिन पति बोला— मैं भी व्याख्यान सुनने जाऊगा।

पत्नी ने कहा— तुम्हें समझ में तो आएगा नहीं।

पति ने कहा— फिर भी मैं तो जाऊगा।

पत्नी बोली— ठीक है जाओ, परतु व्याख्यान सुनते समय सचेत रहना।

अब वह व्याख्यान सुनने गया। साधु मुनिराज ने नमस्कार मत्र प्रारभ किया और इधर यह नींद लेने लगा। नींद आ गई। साधुवृद ने व्याख्यान समाप्त करते हुए दया फरमाई तो लोग जाजम (बडी दरी) झडकाने लगे। तब उसकी नींद खुली। उसने तो व्याख्यान का अंश मात्र भी नहीं सुना। केवल लोगों को जाजम झड़काते हुए देखकर घर आ गया।

पत्नी ने पूछा— आज व्याख्यान का विषय क्या था ?

वह बोला— आज तो जाजम झड़काने वाला व्याख्यान था।

तब पत्नी ने जान लिया कि नींद आने पर इन्हें कुछ सुनाई नहीं दिया और व्याख्यान समाप्ति के समय नींद खुली होगी।

दूसरे दिन फिर गया। साधुओं ने नमस्कार मत्र शुरू किया और यह दीवार का सहारा लेकर नींद लेने लगा। व्याख्यान समाप्ति पर दया फरमाई। उधर नींद में मुंह खुला होने के कारण कुत्ते ने अपना एक पैर ऊचा उठाकर उसके मुह में पेशाब कर दिया। इससे उसका मुंह खारा हो गया। अब वह थूकता थूकता घर आया और पत्नी से बोला— आज तो साधुओं ने खारे-खारे व्याख्यान सुनाए, अत मुंह अभी तक खारा है।

तब पत्नी ने जान लिया कि आज कोई कुत्ता मुंह में पेशाब कर गया है।

तीसरे दिन फिर गया। साधुओं ने फिर नमस्कार मंत्र प्रारंभ किया और वह नींद लेने लगा। नींद में मुह खुला था। उसकी पत्नी भी व्याख्यान सुनने आई हुई थी, अत वह साथ में बताशे लेकर आई थी। व्याख्यान समाप्ति पर जैसे ही साधुओं ने दया फरमाई पत्नी ने जाकर अपने पति के खुले मुह में बताशे डाल दिए। पत्नी घर आ गई। कुछ देर बाद पति की आंख खुली तो वह भी उठकर घर आया।

तब पत्नी ने पूछा— आज का व्याख्यान कैसा था ?

पति बोला— आज तो बहुत ही मीठा-मीठा व्याख्यान सुना। उससे मुंह अभी तक मीठा है।

तब पत्नी ने उसे सारी बात समझाते हुए कहा कि तुम ऐसे क्या व्याख्यान सुनते हो। अब बहुत व्याख्यान सुन लिए, घर ही बैठे रहिए।

## (२९२)

## डंडा कौन रख गया ?

एक भाभी गौना करने अपने ससुराल गया। उसके पास चार रुपए की एक तरवार थी। तब उसने विचार किया कि इस तरवार का बोझ कौन उठाए, क्यों न इसे यहीं जमीन में गाडकर चला जाऊ और लौटते समय ले लूगा। यह विचारकर उसने तलवार वहीं गाड दी और ससुराल की तरफ चल पडा।

इधर जब वह तलवार गाड रहा था तो दूर खड़े अेक अेवड चराने वाले ने उसे देख लिया। तब उसने सोचा कि मेरे पास जो कुल्हाडा है उसे तलवार की जगह गाड देता हू और यह चार रुपए की तलवार निकालकर ले लूं। ऐसा विचारकर उसने अपना कुल्हाडा वहा गाड़ दिया और वहा गडी तलवार ले गया।

अब वह भाभी गौना करके ससुराल से लौटा। जहा तलवार गड़ी थी, वहां खोदने लगा तो तलवार की जगह कुल्हाडा निकला। उसे देखकर भांभी बोला— मैं तो अपनी तलवार सीधी गाडकर गया था परतु इसे टेढी-मेढी कौन कर गया ?

तब उसकी पत्नी बोली— लगता है ज्येष्ठ माह की तेज धूप के कारण कच्चा लोह पिघल गया।

वह बोला— पिघल गया सो तो ठीक है परतु इसके पीछे यह डडा कौन रख गया ? ऐसा मूर्ख था।

## (२९३)

## दूसरों पर दोष

एक ठाकुर के भाई ने अपने लड़के को गौना करने के लिए भेजा। गौना लेकर लौटते समय राह में होली के गेवरिये अश्लील शब्द बोलते हुए गालिया निकाल रहे थे।

तब दूसरे लोगों ने भी उन्हें गालिया निकालते हुए कहा— ठाकुर खानदान की महिला बाजार से गुजर रही है और तुम ऐसी गदी गालिया निकाल रहे हो।

इस प्रकार लोग दूसरों को तो दोषी ठहराते हैं परतु स्वय अश्लील भाषा का प्रयोग करते है उसका उन्हें ध्यान ही नहीं रहता। ऐसे मूर्ख लोग दूसरों को मूर्ख कहते हैं।

## इच्छा हो तो रखो !

एक कामदार लोभी था। एक दिन उसके पास एक जाट आया। जाट ने कामदार को कहा— कामदारजी ! क्या आप मुझे अपने यहा नौकर रखोगे ?

तब मूहताजी ने पूछा— तुम क्या साखी (साक्षी का पद या दोहा) जानते हो?

तब जाट बोला—

(दोहा)

*साखी-सबदी कछु न जाणूं, जाणूं मोटो साखो ।*
*अढी सेर का रोटा खावूं, दाय पड़ै तो राखो ।।*

(अर्थात् कला-चतुराई कुछ भी नहीं जानता। मैं तो एकमात्र काम जानता हू और वह यह कि सुवह-शाम अढ़ाई किलो आटे की रोटियां खा सकता हूं। अब आपकी इच्छा हो तो मुझे रखिए।)

तब मूंहताजी ने विचार किया कि भोले स्वभाव का नौकर है, यदि रोटी खाने के बदले में इसे रख लिया जाए तो कोई महंगा नहीं है। यह तो मेरे कई काम कर सकता है। यह सोचकर उन्होंने जाट को रख लिया। उससे यह कहा गया कि किसी भी पड़ी हुई वस्तु को कभी मत उठाना !

कई दिनों बाद मूंहताजी सर्दियों में घोड़ी पर सवार होकर निरीक्षण करने निकले। उन्होंने जाट को अपने साथ ले लिया। अब आगे तो घोडी पर मुहताजी और उनके पीछे जाट। जब धूप तेज हुई तो मुहताजी ने सौ रुपए का अपना कीमती दुशाला नीचे गिरा दिया। उन्होंने सोचा कि पीछे जाट चल रहा है, सो इसे उठा लेगा।

जाट ने एक बार वह दुशाला उठा लिया। फिर उसने सोचा कि मूहताजी ने कहा था कि किसी की गिरी हुई वस्तु कभी मत उठाना। यह सोचकर उसने दुसाला वहीं छोड दिया और घोडी के पीछे-पीछे चलता रहा। आगे मूंहताजी ने निरीक्षण कर घोडी को हरा चारा डाला। शाम के समय जब मूहताजी को ठड लगने लगी तो उन्होंने पीछे चल रहे जाट से अपना दुशाला मांगा।

तव जाट बोला— हुजूर, आपने ही तो फरमाया था कि किसी की गिरी हुई वस्तु नहीं उठानी चाहिए, अत मैंने तो दुशाला नहीं उठाया।

मूंहताजी ने कहा— वाह रे मूर्ख ! मैंने पराई वस्तु उठाने के लिए मना किया था परंतु घर की वस्तु उठाने के लिए कव मना किया। घर की वस्तु तो ले लेनी, छोडनी नहीं चाहिए।

जाट बोला— ठीक है मूंहताजी, अब घर की वस्तु को उठा लूंगा।

अब वे वापस घर लौटने लगे। रास्ते में घोडी लीद करने लगी। तब जाट ने सोचा कि मूंहताजी ने कहा था, अत घर की वस्तु नहीं छोडनी चाहिए। यह विचारकर उसने घोडी की लीद थैले में भरली। अब घोडी जब भी लीद करती, जाट उसे थैले में भर लेता। इस प्रकार पूरा थैला लीद से भर गया। अब वह जाट उस थैले का बोझ सर पर उठाए चलने लगा। एक प्रहर रात्रि बीतने पर घर पहुंचा।

मूहताजी ने पूछा— इतनी देरी से कैसे आया ?

जाट ने बताया— लीद लेकर आया हूं। बोझ अधिक था, अत देरी हो गई।

मूहताजी ने पूछा— लीद क्यों लाया है ?

तब जाट बोला— आपने ही तो कहा था कि घर का माल छोडना नहीं चाहिए। इसीलिए मैं लीद को थैले में भरकर लाया हूं।

मूहताजी ने कहा— अरे मूर्ख ! अब इस लीद को रोएगा कि इसका क्या करेगा ?

अब एक दिन राजा सिहासन पर बैठा था। उसके सम्मुख मूहताजी और बहुत-से अमीर-उमराव बैठे थे। तब मूंहताजी की पत्नी ने उस जाट को कहा कि खाना तैयार है, तुम मूहताजी को बुला लाओ।

जाट दौडता हुआ राजसभा के बीच में पहुचकर बोला— मूंहताजी, मूहताजी ! आपकी पत्नी आपको रोटिया खाने के लिए बुला रही हैं।

यह सुनकर राजा और अन्य सभासद हंसने लगे। मूंहताजी को बहुत शर्म आई। वे सभा से उठकर जाट के पास आए और बोले— अरे दरिद्र ! इस प्रकार पत्थर नहीं उछालना चाहिए। पहले धीरे से आकर खडा होना चाहिए। जब मैं सामने देखूं तो एकांत में बुलाकर इस प्रकार की बात कान में कहनी चाहिए।

इस प्रकार जाट को समझाया। फिर कुछ दिन बीते। एक दिन मूहताजी तो राजसभा में बैठे थे और उनकी हवेली में आग लग गई। मूंहताजी की पत्नी ने जाट को कहा— हवेली में आग लग गई है, अत जल्दी से जाकर मूहताजी को बुला लाओ।

तब वह धीरे-धीरे चलकर राजसभा में आया। हाथ जोडकर खड़ा हुआ। बहुत समय बीत गया। तब किसी ने मूहताजी से कहा— आपका नौकर खडा है। तब मूहताजी ने उसके सामने देखा। हाथ जोडे हुए जाट ने कहा— मूहताजी ! एक बार आप एकात में पधारिए, मुझे कुछ कहना है।

एकात में आकर मूहताजी ने पूछा— कहो, क्या बात है ?

जाट ने बताया— आपकी हवेली में आग लग गई है।

तब मूहताजी बोले— अरे मूर्ख ! ऐसी बात बतलाने में इतनी देर क्यों लगाई, आते ही क्यों नहीं कहा ? अब तक तो सारा माल जलकर राख हो गया होगा।

जाट बोला— आपने ही तो कहा था कि घर की बात एकात में कहनी चाहिए।

मूंहताजी ने कहा— आग लगने की बात बतलाने में धीरज नहीं रखना चाहिए।

अब मूहताजी अपने इस नौकर से नाक-नाक आ गए। परेशान होकर उन्होंने इसे मूर्ख समझकर घर से निकाल दिया।

(२९५)

## दुबारा कौन रोए ?

एक सेठ विवाह करके परदेश चला गया। उसने बारह वर्षों तक घर पर कागज-पत्र नहीं डाला। उसके माता-पिता और भाई-भाभी चिंता करने लगे परंतु उसका कोई समाचार नहीं आया।

जब उस सेठ के नाम वाला कोई दूसरा आदमी मरा तो एक द्वेषी व्यक्ति ने उनके घर उस सेठ की मृत्यु का समाचार भिजवा दिया। समाचार मिलने पर घरवालों ने रोना-पीटना शुरू कर दिया। उसकी पत्नी ने अपनी चूडियां तोड़कर लंबी बांहों की कुरती पहन ली और विधवा बनकर घर के एक कोने में बैठ गई। इस प्रकार वह दो वर्ष तक कोने में बैठी रही। इस दौरान बहुत दु ख भोगे। बाद में कोना छुडवाकर उसे पीहर ले गए।

परदेश में लाखों रुपए कमाने के पश्चात पद्रहवें वर्ष में वह सेठ रुपए, घोड़े, रथ, पालकियां आदि लेकर सीधा अपने ससुराल वाले गांव पहुंचा। ससुराल में समाचार भिजवाए। तब सास-श्वसुर और साले-सालिया बहुत खुश हुए। चूड़िया-चुनरी और गहने-कपड़े लेकर बाई के पास आकर बोले— बाई ! तुम्हारे भाग्य प्रबल हैं। तुम्हारे पतिदेव लाखों रुपए कमाकर सकुशल घर लौट आए हैं, अत यह चूडियां-चुनरी और गहनें पहनो।

तब वह बोली— अब मैं तो ये सब नहीं पहनूगी।

माता-पिता ने समझाया— अरे अभागिनी ! क्यों नहीं पहनोगी ?

वह बोली— ये पहनने से मेरा पहले का रोना-धोना व्यर्थ चला जाएगा।

पति मरेगा तब फिर कोने में बैठकर रोना पडेगा। इस कारण पहले का रोना-पीटना तो निरर्थक चला जाएगा।

उसे बहुत समझाया गया परंतु वह नहीं मानी। जब यह समाचार उस सेठ ने सुने तो घर लौटकर उसने दूसरा विवाह कर लिया।

(२९६)

## आप रहै सैंठौ, तो लोक रहै बैठौ

एक सेठ और उसका बेटा। वे दोनों एक अच्छी नस्ल की घोडी लेकर दूसरे गांव रवाना हुए। बेटा घोडी पर बैठा था। पिता पैदल चल रहा था। आगे जाने पर सामने से आते हुए कुछ लोग मिले। उन्होंने पूछा– यह घोडी पर चढ़ा हुआ कौन है ?

तब पिता ने कहा– यह मेरा बेटा है।

तब उन्होंने बेटे से पूछा– जो पैदल चल रहा है वह कौन है ?

बेटा बोला– मेरे पिता हैं।

तब उन लोगों ने बेटे को कहा– अरे मूर्ख ! बेचारा बाप तो पैदल चल रहा है और तू जवान होकर घोडी पर बैठा है। इस उम्र में भी तू इतना अविनीत है तो बुढापे में बाप की सेवा क्या करेगा ?

बेटे को ये वचन बहुत कडवे लगे। तब उसने अपने पिता को घोडी पर बैठाया और स्वय पैदल चलने लगा। आगे जाने पर दूसरे लोग मिले। उन्होंने पूछा– घोडी पर चढा हुआ कौन है ?

तब बेटा बोला– मेरे पिता हैं।

लोगों ने कहा– अरे वृद्ध ! यम कहीं का, हृदयविहीन ! तू बूढा तो घोडी पर बैठा है और बेचारे बच्चे को पैदल चला रहा है। तुम जैसा मूर्ख दुनिया में नहीं मिलेगा। पैदल चलने से यदि यह बेटा रक्तप्रवाह से मर गया तो वंश तुम्हारा ही नष्ट होगा।

बाप-बेटे ने विचार किया कि लोग तो हम दोनों की निंदा कर रहे हैं। यह सोचकर वे दोनों ही घोड़ी पर बैठ गए। कुछ आगे चलने पर फिर लोग मिले। उन्होंने पूछा– आप कौन हैं ?

वे बोले– हम तो महाजन हैं।

लोगों ने पूछा– घोडी तो घर की है या किराए की है ?

उन्होंने कहा– घोडी तो घर की ही है।

तब लोगों ने कहा– अरे पापियो, दुष्टो, हत्यारो ! तुम इतने निर्दयी हो कि दोनों घोडी पर जमकर बैठ गए ? तुम जाति से तो महाजन हो परतु तुम्हारे कर्म कसाई जैसे हैं।

अब बाप-बेटे दोनों पैदल चलने लगे। आगे चलते हुए घोडी को लगाम पकड़कर खींचने लगे।

आगे लोग मिले, जिन्होंने पूछा– तुम कौन हो और यह घोडी किसकी है?

उन्होंने बताया– हम बाप-बेटे हैं और यह घोड़ी हमारी ही है।

तब लोगों ने कहा– वाह रे मूर्खो ! घर की घोडी और पैदल चल रहे हो? दुनिया में तुम्हारे से भोला और कौन होगा ?

ये वचन उन्हें बहुत कठोर लगे। तब दोनों ने उस मार्ग को ही छोड दिया और घोड़ी लेकर ऊजड चल पड़े। आगे चोर मिले। चोरों ने अच्छे नस्ल की वह घोडी और सारा धनमाल छीन लिया। लोगों की झूठी सीख मानने का यही परिणाम मिलता है।

*आप हुवै भोळौ, तो लोक हुवै दोळौ ।*
*आप रहै सैंठौ, तो लोक रहै बैठौ ।।*

(२९७)

## पाप का धूप

एक जाट और जाटनी। उनके एक लड़का हुआ। वह जब एक महीने का हुआ तो जाटनी उसे छबडे में डालकर खेत ले गई। वहा उसे एक पेड के नीचे रखकर वह कृषि-कार्य में जुट गई। उस समय जाट खेत के चारों तरफ बाड बना रहा था। उसके हाथ में जेई थी।

कुछ देर बाद जब बच्चा रोने लगा तो जाटनी ने जाट को कहा– बच्चा रो रहा है, अत उसे चुप कराओ।

अब जाट अपने बच्चे के पास आया। उसने सोचा कि बच्चे को खिलाने पर यह रोना बद कर देगा। यह सोचकर वह उस तीखी जेई से बच्चे को इधर-उधर हिलाने लगा। तब जेई बच्चे के पेट में घस गई, जिससे वह मर गया।

जब जाटनी ने आकर देखा तो बच्चा मरा हुआ पडा था। वह बोली– अरे पापी ! तुमने मेरे बच्चे को मार डाला।

तव जाट बोला— अरे पापिन ! मुझे क्या पता था कि तुम पाप का धूप जनोगी।

लोगों ने जब बच्चे के मरने का समाचार सुना तो सभी जाट को धिक्कारने लगे। वह जगत् में निंदित हुआ।

(२९८)

## सर पर धोती

एक जाट का बेटा था। वह मूर्ख था। उसके घर एक भैंस दो-चार दिनों में प्रसवित होने वाली थी। तब उस भैंस को घर पर ही रखा गया। जाट का बेटा उस भैंस को तालाब पर ले जाता और पानी पिलाकर वापस घर ले आता था।

एक दिन भैंस को पानी पिलाने ले जाते समय उसने विचार किया कि भैंस के पाडी (कटडी) जन्मे तो अच्छा है। उस पाडी के सर पर यदि सफेद तिलक हो तो सारे मनोरथ सिद्ध हो जाएगे। ऐसे विचारों में खोया हुआ वह भैंस को पानी पिलाने तलाव के अंदर ले गया। उसने भैंस की पूछ को पकड रखा था। भैंस उसे खींचती हुई पानी में आगे ले गई। तब उसने अपनी धोती खोलकर सर पर बाध ली।

अव भैंस ने प्रसव किया। उसने एक पाडी को जन्म दिया। उस पाडी के सर पर सफेद तिलक देखकर जाट का बेटा बहुत खुश हुआ। वह इस खुशी में पागल हुआ पाडी को गोद में उठाकर घर की तरफ चल पडा। पीछे-पीछे भैंस आने लगी।

उसकी धोती अव भी सर पर ही बधी हुई थी। रास्ते में लोग मिले। उन्होंने पूछा— अरे ! यह क्या ? वह बोला— मेरी भैंस ने प्रसव किया है।

लोगों ने कहा— सो तो ठीक है, परतु यह क्या है ?

वह बोला— पाडी है और क्या ?

तव लोग बोले— अरे ! सर पर क्या है ?

वह वोला— इसके सर पर तो तिलक है, तिलक !

उसे जो भी पूछते उन्हें यही जवाव देता। इस प्रकार वह वाजार में पहुचा। वहा अन्य लोगों ने पूछा तो उसने उपर्युक्त जवाव दिया। आगे मोहल्ले में वहिनें चरखा चला रही थी। वह वहा आया। उनके पूछने पर भी इसने वही जवाव दिया और यही जवाव अपने माता-पिता को दिया।

तव उसकी पत्नी ने वाहर आकर उसके एक थप्पड जडते हुए कहा— अरे मूर्ख, हृदयविहीन, वेशर्म ! तुम्हारे सर पर क्या है ?

तव वह दौडकर अपने घर में घुसा।

(२९९)

## चबाना तो मुझे ही पड़ता है

एक सेठ महा आलसी था। उसकी पत्नी आटा पीस, रोटी पकाकर उसका चूरमा बनाती। उस चूरमे के ग्रास वह अपने हाथों से सेठ के मुह में देती। तब भी वह टसकता हुआ उस ग्रास को गले से नीचे उतारता था।

तब पत्नी ने पूछा– आटा मैं पीसती हू, रोटी का चूरमा बनाकर उसका ग्रास तुम्हारे मुह में देती हूं फिर भी तुम टसकते हो ?

वह आलसी सेठ बोला– सो तो ठीक है परंतु चबाना तो मुझे ही पडता है।

(३००)

## तीज और तेरस इकट्ठी

एक ब्राह्मण था। वह बिलकुल पढा-लिखा नहीं था। वह एक छोटे-से गाव में रहता था। उसने पद्रह बास इकट्ठे कर रखे थे। अब उसने शहर में जाकर पूछा कि आज क्या तिथि है ? तब लोगों ने कहा– आज एकम है।

वह अपने गाव आया और उन पंद्रह बासों में से एक बास को अलग रखा। जब कोई गांव वाला तिथि पूछने आता तो वह कोने में रखे बास को देखकर कहता– आज एकम है। इसी प्रकार दूज, तीज. .बासों की सख्या गिनकर वह प्रतिदिन तिथिया बताता था।

एक दिन तीज थी। शहर में जाने पर उसे इस तिथि का पता लगा तो उसने घर आकर तीन बांस अलग रख दिए। अब वह तो गाव के बाहर गया और पीछे से उसकी पत्नी ने झाडू निकालते समय सारे बास एक कोने में रख दिए।

कुछ देर बाद ब्राह्मण अपने घर लौटा। उसी समय किसी आदमी ने आकर पूछा– पंडितजी ! आज क्या तिथि है ?

सारे बांसों को कोने में इकट्ठा देखकर वह ब्राह्मण बोला– भैया, आज तो तीज और तेरस इकट्ठी हो गई है।

तब वह पूछने वाला समझ गया कि यह ब्राह्मण तो मूर्ख है। तीज और तेरस एक साथ कभी नहीं हो सकती। दूज और तीज अथवा तीज और चौथ तो एक साथ हो सकती है परतु तीज और तेरस के इकट्ठा होने का तो प्रश्न ही नहीं उठता। यह है मूर्ख ब्राह्मण की कथा।

